१ कविश्री माला

# * उड़िया *

कवि

गंगाधर मेहेर

सम्पादक

प्रह्लाद प्रधान


राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# आमुख

हर्षका विषय है कि राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति वर्धा अपने कार्य कालके २५ वर्ष सन् १९६१ में पूरे कर रही है। इस उपलक्ष्यमें मनाये जानेवाले रजत-जयन्ती महोत्सवके अवसर पर सभी भारतीय भाषाओंके मान्य कवियोंका तथा उनके उत्कृष्ट काव्यका परिचय 'कवि-श्री माला' की पच्चीस पुस्तकोंमें हिन्दी-गद्यानुवाद सहित प्रकाशित करनेकी योजनाके अन्तर्गत प्रस्तुत ग्रन्थ पाठकोंके समक्ष आ रहा है।

यद्यपि किसी भी भाषाके सर्वश्रेष्ठ काव्य-सर्जकका निश्चय करना एक कठिन कार्य है फिर भी अपनी सीमाओंको ध्यानमें रखते हुए गण्यमान्य उन-उन भाषाओंके विद्वानोंकी रायसे ही चुनावका कार्य सम्पन्न किया गया है।

प्रत्येक पुस्तकके आरम्भमें जिस भाषाके कविकी रचनाओंका चयन किया गया है उस भाषाके साहित्यका परिचय और कवि विशेषका परिचय दिया गया है। जिस भाषाके दो कवियोंका चुनाव किया गया है उनका चुनाव करते समय सन् १९२ से पूर्वका साहित्य और १९२ से बादका साहित्य—इस तरहसे एक विभाजन-रेखा ध्यानमें रखी गई है। इसका कारण यह है कि लगभग सन् १९२ के पूर्वके तथा १९२ के बादके साहित्यमें प्रवाहित विचार-धारामें एक विशेष प्रकारका अलगाव-सा पाया जाता है।

श्री प्रह्लाद प्रधानजीने प्रस्तुत पुस्तकमें संकलित साहित्यको चुनने, सम्पादित करने और काव्यांशको कुमारी रेणुबाला मिश्रा तथा कुमारी चिन्मयी पटनायक अनूदित कर इस रूपमें प्रस्तुत करनेमें सहयोग दिया है। पुस्तकमें संकलित चित्र का ब्लॉक मैनेजर 'राष्ट्रभाषा समवाय प्रेस' नागपुरके सत्प्रयत्नोंसे उपलब्ध हुआ है। संस्थाकी आवरण चित्रणको बनवा देनेमें श्री वी एन आडारकरजी (डीन, सर जे जे इन्स्टीट्यूट आफ अप्लाईड आर्ट, बम्बई) का उदार सहयोग मिला है उसके लिए समिति सभीकी आभारी है।

इसके अतिरिक्त छपाई तथा अन्यान्य दृष्टियोंसे भिन्न-भिन्न प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष सहयोग मिला है उनके प्रति भी समिति अपनी कृतज्ञता व्यक्त करती है।

आशा है प्रस्तुत संग्रह पाठकोंको रुचिकर एवं उपयोगी प्रतीत होगा।

मन्त्री
राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# अनुक्रमणिका

# अनुक्रमणिका

# अनुक्रमणिका

# उड़िया भाषा और उसका साहित्य

• • •

उड़ीसाकी भाषाका नाम उड़िया है। किन्तु उड़ीसामें इस भाषाका उच्चारण ओड़िया है और देशका नाम ओड़िशा। ओड़िशाको ओड्र विषयसे व्युत्पन्न माना जाता है। इसकी उत्पत्ति क्रम इस प्रकार है —ओड्रविषय>ओडविष>ओडिष>ओडिशा या ओड़िशा। शाकल्य मागधीका स्थान है और उड़िया भाषामें मागधी प्राकृतके बहुतसे लक्षण पाये जाते हैं। संस्कृत ग्रन्थोंमें ओड्रका दूसरा रूप उड्र भी पाया जाता है और भरत-नाट्य-शास्त्रमें उड्रविभाषा या बोलीका उल्लेख पाया जाता है।

> शबराभीर चाण्डाल सचल द्राविडोड्रजा
> हीना वनेचराणां च विभाषा नाटके स्मृता ॥१०।५०

इससे पता चलता है कि ईसवी सन्‌की प्रथम शताब्दीमें उड़िया भाषा विभाषा या बोलीके रूपमें लोगोंकी दृष्टिमें आने लगी थी और भी जिसने प्राकृत वैयाकरणोंके मतानुसार इसका आधार द्राविड़ वर्णकी भाषा थी। इसलिए प्राकृत सर्वस्वकार मार्कण्डेयने कहा है —

> शाबर्यामेवौड्री ओगातहेदय धीरसेन्या हे

अर्थात् मागधीमें सहेश्य या उत्कलेश्य और शौरसेनी आदिके योगसे ओड्री या उड़िया भाषा बनी।

हो सकता है कि प्रारम्भमें उड़िया भाषाका आधार शाबरी या कोई द्राविड़ी भाषा रहे। लेकिन आजकी उड़िया भाषाके अध्ययनसे पता चलता है कि यह आर्य वर्गकी भाषाओंमें अन्तर्भुक्त है और इसका सम्बन्ध मागधी अथवा अर्धमागधीसे है। प्राकृत कल्पतरुकार राम शर्माने शबरी ओड्री आदि भाषाओंको मागधी कहा है।

उड़ियाका मागधी व अर्धमागधीसे सम्बन्ध दिखानेका तात्पर्य है कि उड़िया-साहित्यका सम्बन्ध अन्यान्य प्रान्तीय साहित्यके समान भारतीय आर्य भाषा साहित्यसे है। भारतीय आर्यभाषाओंके विकास-क्रममें आधुनिक भारतीय आर्य भाषाओंके पूर्व रूपमें विभिन्न प्राकृतोंकी अपभ्रंश भाषाएँ हैं। उड़िया भाषा भी प्राच्य प्राकृत अर्थात् मागधी अथवा अर्धमागधीसे उत्पन्न होनेके कारण पूर्वी अपभ्रंशसे सम्बद्ध है। बौद्ध गान ओ दोहा के गानोंकी भाषा पूर्वी अपभ्रंश मानी जाती है। इसलिए बौद्ध गान ओ दोहा को उड़िया साहित्यके भी प्रारम्भिक कालका ग्रन्थ माना जाता है। कान्हुपा लुइपा शबरपा आदि कई सिद्धाचार्य उड़ीसाके थे।

इस प्रकार अपभ्रंश साहित्य या सिद्ध साहित्यको उड़िया-साहित्यका आदि काल माना जाए तो उड़िया-साहित्यका निम्नलिखित प्रकारसे काल-विभाजन किया जा सकता है —

काल-विभाजन

(१) आदि युग—बौद्धयुग या सारलादास युग ११ वीं शताब्दीसे १५ वीं शताब्दी पर्यन्त।

(२) मध्य युग—१६ वीं शताब्दीसे १९ वीं शताब्दीके प्रथम भाग पर्यन्त।

(क) पूर्व मध्य युग—भक्ति युग या धार्मिक युग या पञ्चसखा युग १६ वीं सदीसे १७ वीं सदी पर्यन्त।

(ख) उत्तर मध्य युग—रीतियुग या उपेन्द्र भञ्ज युग १८ वीं सदीसे १९ वीं सदीके प्रथम भाग तक।

(३) आधुनिक युग या राधानाथ काल—१९ वीं सदीके प्रथम भागके बाद।

यहाँ हम इतना उल्लेख कर देना अच्छा होगा कि किसी भी भाषाके साहित्यका काल-विभाजन करना इतना सरल नहीं है। साहित्यकी प्रवृत्ति या काल किसी एक दिनमें हठात् शुरू या समाप्त नहीं हो जाता। साहित्यकी प्रवृत्ति काफी पहलेसे शुरू हो जाती है और उस युगके बाद भी कुछ दिनों तक चलती रहती है।

## आदि युग

उड़िया साहित्यके आदि युगको सारला-युग भी कहा जाता है। क्योंकि इस युगके मुख्य कवि थे सारलादास। किन्तु इनके पहलेका साहित्य भी इस युगके अन्तर्गत है। पहले कहा गया है कि 'बौद्ध गान ओ दोहा' को उड़िया साहित्यके प्रारम्भिक कालका ग्रन्थ माना जाता है। अतएव यह भी आदि युगमें अन्तर्भुक्त है। भाषाकी दृष्टिसे ग्राम्य तो है ही। कान्हुपा शबरीपा लोहिपा आदि उड़िया थे ही। इनके अतिरिक्त गोरख मीननाथ जालिपा हाड़िपा आदि सिद्धोंका उड़िया-साहित्यमें बार-बार उल्लेख पाया जाता है। साहित्यिक भावकी दृष्टिसे भी 'बौद्ध गान ओ दोहा' में प्रतिफलित विचारधारा आदि कालीन और पूर्व मध्य कालीन उड़िया साहित्यमें मिलती है। यह परम्परा मध्य युग तक चलती आई। सारलादासके 'पुराणों' नारायणानन्द अवधूत स्वामीके 'रुद्र सुधानिधि' और 'पञ्च सखा' साहित्यमें शून्य सहज समाधि गौपारम्य निरञ्जन, नाद साधना योगतत्त्व आदिकी चर्चा बार-बार देखनेमें आती है, जो 'बौद्ध गान ओ दोहा' में भी पाई जाती है। 'बौद्ध गान ओ दोहा' के 'ओड़ियान' का भी 'ओड़ियान' से सम्बन्ध है जो तान्त्रिक तन्त्रके चार पीठोंमेंसे एक है। बाकी तीन पूर्णगिरि कामाख्या और श्रीहट्ट हैं। एक 'ओड़ियान' स्थान बन्नमालके ढलानसे भ्रम हो सकता है। किन्तु चार पीठोंमेंसे एक 'ओड़ियान' उड्रपीठ या उड़ीसा ही है। केवल रूप धारा की ही नहीं रूप या छन्दोंकी भी परम्परा चली आ रही है। उन गानोंके राग 'पटमञ्जरी' (पटहमञ्जरी) 'गुर्जरी' (गुज्जरी) 'देशाख' (देशाख) भैरवी' 'कामोद' 'धनश्री' (धनाश्री) रामकी' (रामकेरी) वराड़ी' मालश्री' (मालश्री) आदि आज भी उड़िया काव्य ग्रन्थोंमें पाये जाते हैं। दोहे भी लिखे जाते थे। चित्र काव्य बन्धोदयमें यशोवन्तने अपनी दोहोंके लिखनेका उल्लेख किया है। दोहको 'दुहा' व 'दुहा' भी कहा जाता था। परवर्ती कालमें अवश्य यह धारा क्षीण हो गई। उड़िया-साहित्यमें सन्ध्याभाषाका भी प्रचुर प्रयोग मिलता है। 'बौद्ध गान ओ दोहा' में टेण्टण पादका सन्ध्याभाषामें एक गान मिलता है —

टालत मोर घर नाहि पड़वेषी
हाड़ित भात नाहि नित आवेषी।
बेङ्गस संसार बड़हिल जाअ।
दुहिल दुधु कि बेण्टे षामाय॥
बलद बिआएल गविआ बाँझे।
पिटा दुहिए ए तिना साँझे॥
जो सो बुधी सोइ निबुधी।
जो सो चोर सोइ साधी॥

येक मुहँ दुइ जलम विजम
(घु) निरहुँ निरमारे सेहु अलम।
सीखुमना मध्ये घु योति प्रकास
बदन्ति नाथ-भेदी सिम्पाक विकास॥

इसकी तुलना दोहाकोष के दोहेसे की जा सकती है। इसमें धिनुवेद का इस प्रकार अर्थ दिया गया है —"दुइ कर्णरे तुळा देइ भल करि मुदीब। राम पाहान्ति उठी लय करिब। ये लय पुनि सुमइ आकाशर मध्ये। येहाकु धिनुवेद बोलि।" [दोनों कानोंमें अँगुली देकर अच्छी तरह बन्द करना। राम और उच्चार लय (ध्यान) करना। आकाशमें जो ध्वनि सुननेमें आती है उसको 'धिनुवेद' कहा जाता है।] 'धिनुवेद' भावोंका खास भेद तो नहीं है, इसमें भी संध्याभाषाका प्रयोग किया गया है यथा —

तपत तमुरे पिवा न जाइबा निर
भातार मर्ने पाइ न जाइबा नीर।
येडे पड़ आइबा तेड़े पड़ कडि
तासकनो परते हुम गुरुमुखे पुडि॥

इन दोहोंको पोथीमें श्लोक कहा गया है और गद्यमें इनकी टीका भी गई है।

उड़ीसाके संस्कृत नाटकोंमें एक विचित्र परम्परा पाई जाती है। परम्पराके अनुसार संस्कृत नाटकोंमें संस्कृत और विभिन्न प्रकारके प्राकृत प्रयोग किए जाते हैं। किन्तु उड़िया-साहित्यके आदि कालीन संस्कृत नाटकोंमें प्राकृतके बदले स्थानमें उड़िया भाषाका प्रयोग किया गया है। कपिलेन्द्र देवके परशुराम विजय नामक संस्कृत व्यायोगमें एक उड़िया गान पाया जाता है जैसे —

श्रम रामेण गीयते
केवल मुनि कुमर परशु धरिण कर
वामेण शोहे धनु शरला
कोपेण बोलइ बीर त तु से वधिलु मो तात
आज तोर छाड़िबइ प्राण ना।
नृप रावन हो लिए तोर राज्ये बड़ा बलेवा। इत्यादि।

कपिलेन्द्र देव (ई० सन् १४३५ से १४६७) मादलापाञ्जीको साहित्य माना जाए तो यह भी आदि कालके अन्तर्गत है। यह जगन्नाथ मन्दिरमें सुरक्षित है और आसाम बुरञ्जीके समान इसमें उड़ीसाके राजवंशोंका और जगन्नाथ मन्दिरके नियमोंका इतिहास लिपिबद्ध है।

किंवदन्तीके अनुसार गंग वंशके प्रथम राजा चोडगंगदेवने ई० सन् १०४७ (कन्या २४ दिन शुक्ल दशमी दशहराके दिन) इस पञ्जिकाको लिखना शुरू किया था। लेकिन भाषाकी दृष्टिसे विचार करनेपर यह इतना प्राचीन नहीं मालूम होता। हो सकता

उनकी तीन कृतियाँ उपलब्ध हैं— बिलंका रामायण 'महाभारत' और
डीपुराण'। सारलादासके अपने कथनके अनुसार बिलंका रामायण उनकी
म रचना है। इसमें देवीरूपमें सीताकी महत्ता बतलाई गई है।

यह 'बिलंका रामायण' 'अद्भुत रामायण' पर आधारित है। किन्तु 'अद्भुत
ायण' का सहस्र सिर बिलंका रामायणमें सहस्रमुख हो गया है और वहाँका
र यहाँ बिलंका हो गई। 'बिलंका रामायण' में नारी और शक्तिका प्राधान्य
ाया गया है।

सारलादासके लिखे हुए ग्रन्थोंमेंसे यह अन्तिम है। 'चण्डीपुराण' में
लादासने खुद कहा है —

प्रथमे रामायण द्वितीये महाभारत
तृतीये केवल मुं कलइ भागवत।

[मैंने प्रथम रामायणकी रचना की उसके बाद महाभारतकी और उसके बाद
वत की।]

यहाँ रामायणका अर्थ है— बिलंका रामायण और भागवतका अर्थ
ी भागवत' या चण्डीपुराण है। बिलंका रामायणमें जिस प्रकार शक्तिका माहात्म्य
ाया गया है, उसी प्रकार चण्डीपुराणमें भी। इसकी रचना मार्कण्डेय पुराण-
हिषासुर-वध उपाख्यान और देवी भागवतपर आधारित है फिर भी इसमें मौलिकता
। चण्डीपुराणमें महिषासुर, महिषसिंहके रूपमें वर्णित है। यह कपिलसिंह
ाजाका पुत्र था। उसके जन्मके बारेमें कहा गया है कि कपिलसिंहके रमणसे
त होकर उसकी पत्नी अमरिका सिंहलमें भाग गई। वहाँ महिष रूपिणी अम-
ाके साथ उसके बाद हठात्‌ महिषके बलपूर्वक रमण करनेसे महिषसिंह पैदा
ा। कपिल ऋषिसे सम्भाव पाकर कपिलसिंह सिंहक बना और उसने अपनी
नी अमरिकासे भेंट की। उससे सब सुनकर उसने महिषासुरको अपने पुत्रके
पमें ग्रहण किया। इसके आगे महिषासुरकी तपस्या शिवसे वर प्राप्ति दिग्विजय
न्दावतीके साथ विवाह शुम्भ निशुम्भका स्वर्गपर आक्रमण दुर्गाका आविर्भाव
लासगिरिमें अवस्थान चण्ड-मुण्ड शुम्भ-निशुम्भ कालिमाता रक्तबीर्य धीरधमत्का
-बिमोचन आदिका वध महिषासुरका रत्नगिरि उत्पादन शुम्भ निशुम्भका
ध और अन्तमें महिषासुरका वध वर्णित है।

इसमें युद्ध-आकृतियाँ आदिका वर्णन अत्यन्त मनोरम है। इसमें दोष
णिकी अपेक्षा शाक्त धर्मका प्राधान्य दिखाया गया है। यह वाणिक वृत्तमें लिखा
या है। अर्थात् पदोंकी अक्षर संख्याका कोई नियम नहीं है। इसमें एक पंक्तिमें तेरह
र तो दूसरीमें तेतीस हैं किन्तु अन्तमें तुक मिलती है। लेकिन बादके मुद्रणालयके
धिकारियोंने इसे बदलकर समाक्षर अर्थात् चतुर्दशाक्षरोंमें परिणत कर दिया है
ौर वही आज उपलब्ध है।

भूतको मोरेके चाकमें पकड़ा। भूतने साफ किए हुए एक सौ बत्ती मन जिस देना मान्य किया। यह उड़ीसाकी लोककथा है।

बकमोहे की कहानी भी इसी प्रकार की है। यह कहानी भी उड़ीसामें काफी प्रचलित है। सारलादासने अपनी महाभारतमें इसे स्थान दिया है। कृष्ण-वेणी नदीके तटपर मेकन नामका एक लकड़हारा था। काठ काटनेके सिवाय वह कुछ नहीं जानता था। एक बार जब बड़ा तूफान आया तो काठके बिना उसने एक दिनका उपवास किया। दूसरे दिन जब उसकी पत्नीने जंगलसे काठ लानेके लिए कहा तो वह कुल्हाड़ी लेकर जंगलको गया। रास्तेमें एक मन्दिरमें सो गया। जब साँझ हो गई तो वह घबराकर उठा और मन्दिरके भीतर जाकर उसने देखा कि वहाँ ब्रह्मा विष्णु और महेशकी दारु (काष्ठ विग्रह) की बनी हुई मूर्तियाँ हैं। अत उसने विष्णुकी उस प्रतिमाको जाकर उसको अच्छा सूखा काठ समझकर काटना प्रारम्भ किया। यह देखकर विष्णु घबरा गए और उसके कहनेके अनुसार तीन दिनका भोजन दिया। तीन दिनके बाद आकर वह फिर काटने लगा तो हमेशाके लिए उसकी व्यवस्था हो गई। यह देखकर बसन्ता नामके उसके पड़ोसीने भी ऐसा ही किया तो महेश्वर, रूद्र रूप धारणकर, उसको सबसे चीरने लगे। बसन्तने पूछा कि यह प्रभेद क्यों? शिवजीने कहा—मूर्ख और ज्ञानी, वेद और वानरमें अन्तर होता है। तुम ज्ञानी हो और वह मूर्ख है।

सारला-उपाख्यान भी मूल महाभारतमें नहीं है। सारला एक कुत्सित पुरुष था सहदेवके कथनानुसार उसे पकड़कर भीमने युद्ध-क्षेत्रके एक स्तम्भसे उसे बाँध दिया रातको भूत बावना भूत प्रेत पिशाच योगिनी राक्षसी पिशाचिनी आदिने आकर तथा आदमीको बँधा देखकर खुशी प्रगट की लेकिन सारलाको पहचानकर और उसे कुत्सित तथा अपवित्र जानकर वे उसे छोड़कर चले गए। अन्तमें अम्बिका सियार और जागती सियारिन आई और उन्होंने भी उसे छोड़ दिया किन्तु उन्हींके सामने अम्बिका सियारने महाभारत युद्धके १८ दिनोंमें होनेवाली सारी घटनाओंकी भविष्यवाणी की और अपनी अपवित्रताके कारण जीवित लौटकर युधिष्ठिरके सामने सब वर्णन किया। वह पूर्व जन्ममें जिस समय जयसेन गन्धर्व था और उसकी पत्नी मेनाकी कन्या मल्लिकाको इन्द्रकी आज्ञानुसार कुबेरके पास ले जा रहा था उस समय रास्तेमें उससे रमण करनेके कारण कुबेरने उसे शाप दिया था। यह कथा उड़ीसाकी ही है।

स्वर्गारोहणके समय सारलादास पाण्डवोंका उड़ीसामें बीच लाए थे। उस समय वे चित्रोत्पला पारकर धर्मनगर या याजनगर ( याजपुर ) पहुँचे तो उसी ग्रामवासी अमरावतीके हरिमाधुकी कन्या सुहासोम युधिष्ठिरका विवाह हुआ। सुहासिका जानती थी कि वह विवाहके दिन मर जाएगी लेकिन अर्जुनके पराक्रमके कारण यम उसे नहीं ले जा सका।

प्रताप राय कार्तिकराय प्रभृतिने 'राम विभा' का उल्लेख किया है। इसी युगका और एक काव्य है उषाभिलाष। इसके रचयिता शिशुशंकर दास हैं। इनका समय निश्चित रूपसे निर्धारित नहीं है किन्तु प्रतापराय कार्तिकराम धनञ्जय भञ्ज प्रभृतियोंने इनके उषाभिलाष का उल्लेख किया है। इसमें बाणासुरकी कन्या उषा और प्रद्युम्नके पुत्र अनिरुद्धका विवाह वर्णित है। इसमें सारलादासके महाभारतमें वर्णित 'उषा-हरण' का प्रभाव परिलक्षित होता है। उषाका पिता बाणासुर शम्भु-भक्त था और शोणितपुरका राजा था। सारलादासके अनुसार शोणितपुर वैतरणीके तटपर था। इसमें शृंगार रस प्रधान है और कहीं-कहीं करुण और वीर रसके छींट भी दिखाई पड़ते हैं।

इस युगकी और एक विशेषता है कि इस कालमें संस्कृत काव्य ग्रन्थोंके उड़ियामें अनुवाद भी प्रस्तुत किया गया है। कवि धरणीधरने जयदेवके गीत-गोविन्द का उड़ियामें पद्यानुवाद किया है। अनुवादकी भाषा सरल और भाव प्रकाशनमें समर्थ है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि इस युगमें उड़िया साहित्यका विभिन्न दिशाओंमें विकास हुआ।

### मध्य-युग

मध्य युगको दो भागोंमें विभाजन किया गया है—पूर्व मध्य युग और उत्तर मध्य-युग।

(क) पूर्व मध्य युग पूर्व मध्ययुगको भक्ति युग भी कहा जा सकता है लेकिन यह भक्ति रागानुरागा नहीं ज्ञान मिश्रा है प्रेम प्रधान नहीं योग प्रधान है। इसमें काय साधना और पिण्ड-ब्रह्माण्ड तत्त्व प्रधान है। इस आदि कालके प्रति-दृष्टि डालें तो उसमें प्रधानतया तीन धाराएँ नजर आएँगी—धर्म धारा पुराण धारा और काव्य धारा। धर्म धारामें बौद्ध गान औ दोहा की शून्य साधना आती है। चर्या पदमें है —

> पेरखमि यह सिहु सल्वहँ सुन
> चित्त विहुने पाप न पुण्ण
> चित्त सहजे सुण्ण सम्पुण्णा
> काअ वियोरा मा होहि विसण्णा

इससे यह भी जाहिर होता है कि शून्यसे चित्त का समरस सम्बन्ध है। इसलिए कहा गया है— मन एव मनुष्याणाम् कारणं बन्धमोक्षयोः। इस प्रकारकी शून्य साधनाके लिए काय साधना अपेक्षित है और काय साधनाके लिए नाड़ी बोध। इसलिए श्री काल चक्र तन्त्र ने कहा है —

काया भावे न सिद्धिर्नैव परम सुखं प्राप्यते जन्मनि और तस्मात् कायार्थे देहे प्रतिदिन समये मायेन नाड़ी योगे काय सिद्धम्यसिद्धि स्यो भुवन

भीष्मगुरुके बाद दुर्योधन अपने लड़के लक्ष्मणकुमारकी पीठपर रक्त नदी सन्तरण करते हैं, यह बड़ा मार्मिक वर्णन है। यह प्रसंगके काशीनाथ महाभारतमें भी देखनेमें आता है, तथा परवर्ती कवि राधानाथ रायने इसीके आधारपर एक लम्बी कविता लिखी है।

इस प्रकार हम लोग देखते हैं कि इसमें उड़ीसाकी किंवदन्तियाँ देव-देवियाँ नदी-पहाड़ तीर्थ भूमियाँ सामाजिक रीति-रिवाज धर्म-सम्प्रदाय सभी सन्निविष्ट हैं। नाम बदलकर अन्य नामोंसे उस कालका इतिहास भी इसमें लिपिबद्ध है। सच कहा जाए तो यह एक विशाल जातीय ग्रन्थ है। यह काल इतिहास और पुराणका युग था इस युगकी मुख्य प्रवृत्ति ऐतिहासिक या पौराणिक थी। इसी युगमें उड़िया साहित्यका यथेष्ट उन्मेष हुआ था।

उड़िया साहित्यका यह उन्मेष सिर्फ संस्कृत साहित्य या पुराणोंके आधारपर नहीं हुआ बल्कि इस कालमें मौलिक रचनाएँ भी हुईं 'रुद्र सुधानिधि' की तरह और भी मौलिक रचनाएँ हुई थीं। मार्कण्डदासकी केशबकोइलि इसी प्रकारकी एक रचना है। यह भी चौंतीसाके रूपमें लिखी गई है लेकिन इसमें कोइल (कोयल) को सम्बोधन किया गया है। इसमें श्रीकृष्णके मथुरा जानेके बाद पुत्र विरहित यशोदा कोयलको सम्बोधित कर अपनी मानसिक व्यथा व्यक्त करती है। यह वात्सल्य रसका एक अनुपम खण्डकाव्य है। इसकी भाषा अत्यन्त सरल और भाव बड़े ही मर्मस्पर्शी हैं।

यह उड़िया साहित्यका प्रथम कोइल काव्यग्रन्थ है। इसके बाद उड़िया साहित्य कोइलि साहित्यसे अत्यन्त समृद्ध हुआ और पञ्चसखाओंमें बलराम दासने 'बारमासी कोइलि', शंकर दासने 'कान्त कोइलि' नाथ दासने 'ज्ञानोदय कोइलि' तथा दूसरोंने सैकड़ों कोइलियाँ लिखीं। पञ्चसखाओंमें जगन्नाथदासने इनपर एक 'अर्थ कोइलि' लिखी जिसमें इसका शरीर तत्त्व परक अर्थ किया गया है।

इनका दूसरा ग्रन्थ महाभाव है। यह अबतक अप्रकाशित है। यह एक तत्त्व परक ग्रन्थ है। इसमें शिव-पार्वती सम्वाद है। और श्री रामचन्द्रजीके ध्यानसे आत्मोत्थान इसका प्रतिपाद्य विषय है।

तत्त्व परक ग्रन्थोंको छोड़कर इस युगमें काव्य ग्रन्थ भी लिखे गए। इसी युगमें अर्जुनदासने 'राम-विभा' (राम-विवाह) नामक एक काव्य लिखा था ये सारला दासके परवर्ती थे। 'राम-विभा' के बालि सुग्रीव और हनुमानके जन्म वृत्तान्त सारला दासके अनुसार दिए गए हैं।

यह ग्रन्थ बारह छान्दो (सर्गों) में लिखा गया है और विभिन्न छन्दोंमें विभिन्न राग-रागिनियोंका व्यवहार किया गया है। इसमें विश्वामित्रके निमन्त्रण से लेकर परशुराम दर्प-दलन तक रामचरित वर्णित है। इसकी भाषा प्राचीन-सी लगती है। उपेन्द्र भञ्ज उनके पितामह धनञ्जय भञ्ज और उनके पूर्ववर्ती कवि

प्रताप राय कार्तिकदास प्रभृतिने 'राम लिभा' का उल्लेख किया है। इसी युगका और एक काव्य है उषाभिलाष । इसके रचयिता शिशुशंकर दास हैं। इनका समय निश्चित रूपसे निर्धारित नहीं है किन्तु प्रतापराय कार्तिकदास धनञ्जय भञ्ज प्रभृतियोंने इनके उषाभिलाष का उल्लेख किया है। इसमें बाणासुरकी कन्या उषा और प्रद्युम्नके पुत्र अनिरुद्धका विवाह वर्णित है। इसमें सारलादासके महाभारतमें वर्णित 'उषा-हरण' का प्रभाव परिलक्षित होता है। उषाका पिता बाणासुर सहस्र भुज था और शोणितपुरका राजा था। सारलादासके अनुसार शोणितपुर वैतरिणीके तटपर था। इसमें श्रृंगार रस प्रधान है और कहीं-कहीं करुण और वीर रसके छींटे भी दिखाई पड़ते हैं।

इस युगकी और एक विशेषता है कि इस कालमें संस्कृतके काव्य ग्रन्थोंके उड़ियामें अनुवाद भी प्रस्तुत किया गया है। कवि धरणीधरने जयदेवके 'गीत-गोविन्द' का उड़ियामें पद्यानुवाद किया है। अनुवादकी भाषा सरल और भाव प्रकाशनमें समर्थ है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि इस युगमें उड़िया साहित्यका विभिन्न दिशाओंमें विकास हुआ।

## मध्य-युग

मध्य युगका दो भागोंमें विभाजन किया गया है—पूर्व मध्य युग और उत्तर मध्य-युग।

(क) पूर्व मध्य युग पूर्व मध्ययुगको भक्ति युग भी कहा जा सकता है लेकिन यह भक्ति रागानुरागा नहीं ज्ञान मिश्रा है प्रेम प्रधान नहीं योग प्रधान है। इसमें काय साधना और पिण्ड-ब्रह्माण्ड तत्व प्रधान है। हम आदि कालके प्रति-दृष्टि डालें तो उसमें प्रधानतया तीन धाराएँ नजर आएँगी—धर्म धारा पुराण धारा और काव्य धारा। धर्म धारामें बौद्ध यान और बौद्धों की शून्य साधना आती है। चर्या पदमें है —

वेढ़समि महु छिह छाड़ै सुन
चिअ बिहुने पाप न पुण
चिअ सहजे शून्य सम्पुन्ना
काम्य विमोरा मा होहि विसना

इससे यह भी जाहिर होता है कि शून्यसे चित्त या मनका सम्बन्ध है। इसलिए कहा गया है— मन एव मनुष्याणाम् कारणं बन्धमोक्षयो। इस प्रकारकी शून्य साधनाके लिए काय साधना अपेक्षित है और काय साधनाके लिए नाड़ी बोध। इसलिए श्री काल चक्र तन्त्र में कहा है —

काया भावे न सिद्धिर्नच परम सुखं प्राप्यते जन्मनि और तस्मात् कायेऽपि देवी प्रतिदिन समये भावयेन नाड़ी योगं काम सिद्धयुपसिद्धि स्त्री भुवन

निष्प्य क्रियरत्नं प्रयाति। अर्थात् कार्य न होनेसे इस जगमें न सिद्धि, न परम सुख मिलता है। अतः काय सिद्धिके लिए प्रतिदिन समयके अनुसार नाड़ी योगका अभ्यास करना चाहिए। त्रिभुवनका निजस्व काय सिद्ध होनेसे अन्य सिद्धियाँ दासियाँ हो जाती हैं। इसमें कायको त्रिभुवन निजस्व कहा गया है। इसीमें पिण्ड-ब्रह्माण्ड संलग्न प्रीत है। इसलिए दोहा कोष में कहा है —

एत्थु से सुरसरि यमुना एत्थु से गंगा सायरु
एत्थु प्रयाग बाराणसी एत्थु से चन्द दिवाकरु

[इसीमें यह सुरसरित गंगा-यमुना है इसीमें गंगा सागर है। इसीमें प्रयाग वाराणसी है और इसीमें चन्द्र-सूर्य है।]

श्री काल चक्र तन्त्रके उपर्युक्त श्लोकमें और एक लक्ष्य करनेकी बात है—"प्रतिदिन समये। प्रतिदिनका समय क्या है? मेदिनीकारने समयका अर्थ दिया है—आचार, सिद्धान्त क्रियाकार इत्यादि। गोरखनाथके नामसे प्रचलित सप्तांग योग कारत का सम्भवतः इसीके साथ सम्बन्ध है। इस साधनाके अनुसार सातवारोंमें विभिन्न स्तर साधनाकी विधि है।

नाथ पन्थमें यही परम्परा चली आती है। इसमें भी नाड़ीयोगकी साधना बताई गई है और पिण्ड-ब्रह्माण्ड तत्वका उल्लेख है। सिद्धों और नाथोंका साधना मार्ग करीब-करीब एक है; अन्तर है उपास्य देवताओंमें। सिद्धोंके अनुसार—

पण्डिअ सअल सत्त वक्खाणइ
देहहि बुद्ध वसन्त न जाणइ

[पण्डित सकल शास्त्र व्याख्यान करता है किन्तु देहमें बुद्ध वास करते हैं यह नहीं जानता।]

अर्थात् देह स्थित बुद्ध ही उपास्य है। नाथोंके अनुसार बुद्धके स्थानपर शिव आ गए। और भी बौद्धोंके गुह्य समाज तन्त्रमें बुद्धकी युगनद्ध मूर्तिकी कल्पना की गई थी। उसके स्थानमें शिव-पार्वती आ गईं किन्तु इनमें सबसे अनुकूल राधाकृष्णकी युगल मूर्ति हुई। इसलिए उड़िया साहित्यके पूर्व मध्य युग या नवीन कालमें ललाट चक्रमें राधाकृष्णकी युगल मूर्तिके ही साक्षात्कारका उल्लेख मिलता है और इसीको नित्य गोलोक नित्यरास स्थल इत्यादि कहा गया है। श्री महाप्रभु उत्कलीय वैष्णवोंके मतमें मुख्य पुरीके जगन्नाथ और राधाकृष्णकी युगल मूर्ति एक और अभिन्न है। साधना मार्ग किन्तु वही रहा। साधना है काय साधना और योग है नाड़ी योग।

उड़िया साहित्यके इस पूर्व मध्य युगको पञ्चसखा युग भी कहा जाता है। पञ्च सखा हैं—बलरामदास जगन्नाथदास,अनन्तदास यशोवन्तदास और अच्युतानन्ददास। इसी समय चैतन्यदेव उड़ीसा आए थे और उड़ीसाके इन पाँच महापुरुषोंके साथ सख्य स्थापन किया था जिससे इनका पञ्चसखा नाम पड़ गया। वे पहलेसे पञ्चसखा थे भी। अच्युतानन्दकी शून्य संहिता में इनके लिए पञ्चसखा और

पञ्चसखा दोनों नाम आते हैं। पञ्चसखा या सम्प्रदायोंके मुख्य थे भी। इनकी पाँच गादियाँ थीं और उनमें बलराम समतारक मन्त्रके, जगन्नाथदास षोडश नाम या बत्तीस अक्षर मन्त्रके, यशोवन्तदास श्याम पञ्चाक्षर मन्त्रके, अनन्त दास एकाक्षर मन्त्रके और अच्युतानन्ददास नवाक्षर मन्त्रके उपासक थे। इससे यह पता चलता है कि वे समन्वयवादी थे।

पञ्चसखाओंमें प्रत्येकने ग्रन्थ लिखे थे। पहले कहा गया है कि आदि कालसे तीन धाराएँ चली आती थीं—धर्म-धारा, पुराण धारा और काव्य धारा।

बलरामदास : उनका जन्म-काल करीब ई० सन् १४७२ था। वे पञ्चसखाओंमें श्रेष्ठ थे। उनके पिताका नाम सोमनाथ महापात्र और माताका नाम अम्बुवती या यमुना था। वे ज्ञान मिश्र या योग मिश्र भक्तिके साधक थे। उनकी मस्ती देखकर श्री चैतन्य देव उनको मत्त बलराम कहा करते थे। इसलिए वे मत्त बलराम के नामसे प्रसिद्ध हैं। सिद्धिसे सम्बन्धित उनकी अलौकिक शक्तिकी अनेक घटनाएँ प्रचलित हैं।

उनका 'दाण्डि रामायण' उड़ीसामें अत्यन्त प्रसिद्ध है। सारलादासके महाभारतके समान दाण्डि वृत्त में लिखा गया था। इसलिए इसका नाम 'दाण्डि रामायण' पड़ गया। किन्तु मुद्रित पुस्तकमें इसको भी चतुर्दशाक्षरी वृत्तमें परिवर्तित कर दिया गया है। इसका असली नाम 'जगमोहन रामायण' है क्योंकि 'जगमोहन' अर्थात् जगन्नाथ जीकी आज्ञासे यह रामायण लिखी गई थी। सारलाके महाभारतकी तरह यह भी वाल्मीकि रामायणका ठीक-ठीक अनुवाद नहीं है। ऋष्य शृंग चरित्र, परशुराम चरित्र आदिमें अन्तर तो है ही, उनके अतिरिक्त उड़ीसाका गौरव बढ़ानेके लिए भी कई प्रसंग आते हैं, जैसे महादेवका वास स्थान कैलास उड़ीसाका कपिलास ही है। रावणने उड़ीसाके विरजाक्षेत्र (याजपुर) में तपस्या कर शिवजीसे वर प्राप्त किया था। वानर सेनापतियोंका जन्म-स्थान उड़ीसाके कोणार्क, अवलगिरि, बयाई, सामन्ता इत्यादिको बताया गया है। इसमें उड़ीसाका जातीय और सामाजिक जीवन पूर्णरूपमें प्रतिबिम्बित हुआ है। सीता भी उड़ीसाकी बहू-सी लगती है। यह ग्रन्थ पुराण साहित्यकी धारामें आता है। ।

उन्होंने योग और तत्व परक ग्रन्थ भी अनेक लिखे हैं। इनमें वेदान्तसार, ब्रह्माण्ड भूगोल, दीप्तिसार, सिद्धान्तडम्बर, अर्जुनगीता, अमरकोष गीता, गुप्त गीता आदि प्रमुख हैं। गुप्त गीताके केवल आठ ही अध्याय उन्होंने लिखे थे। उसका शेष भाग एक दूसरे बलरामदास ने पूर्ण किया।

उनके काव्योंमें बटअवकाश, पञ्चसखोरी, भाव समुद्र आदि प्रधान हैं। 'भाव समुद्र' भक्ति काव्यका एक अपूर्व ग्रन्थ है। गुण्डिचा या रथ यात्राके समय बलराम दासने [illegible] रथके ऊपर चढ़नेकी चेष्टा की तो राजाकी आज्ञासे पण्डोंने उन्हें धक्का देकर निकाल दिया। इस अपमानसे रूठकर वे बांकी मुहाण चल गए, और वहीं

इसमें इस प्रकारके ७४८ पद हैं। उसके अतिरिक्त उन्होंने कई चउतिशाएँ और कोइलिया लिखी हैं। उनका श्रीमद्भगवद्गीताका उड़ियामें गुप्त पद्यानुवाद भी मिलता है।

जगन्नाथदास पञ्चसखाओंमें द्वितीय सखा जगन्नाथदास हैं। उनका जन्मकाल करीब ई० सन् १४९० है। उनके पिता पुरीके निकट कपिलेश्वरपुर ग्रामके पुराण पंडा थे। पिताका नाम भगवानदास था और माताका नाम पद्मावती। वे आजन्म ब्रह्मचारी थे और आठ सालकी उमरमें पुरी मन्दिरके कल्पवृक्षके पास भागवतकी प्राञ्जल व्याख्या करते थे। कहा जाता है कि १८ सालकी उमरमें बलरामदाससे उन्होंने दीक्षा ली थी और ६० सालकी उमरमें उनका तिरोभाव हुआ। श्री चैतन्य देव उनकी अलौकिक शक्ति देखकर उनको अतिबड़ कहने लगे। इसलिए उनकी अतिबड़ उपाधि हो गई और उनका सम्प्रदाय अतिबड़ी सम्प्रदायके नामसे प्रसिद्ध है।

उनकी कृतियोंमें सबसे प्रसिद्ध श्रीमद्भागवतका पुहारी या नवाक्षरी छन्दमें सरल सुमधुर और सुललित पद्यानुवाद है। यह इतना लोकप्रिय हुआ कि इस वृत्त का नाम भागवत पड़ गया। हिन्दी प्रान्तोंमें रामायणके समान या उससे अधिक यह उड़ीसामें प्रचलित है। इस पद्यानुवादके फलस्वरूप उड़ीसाके गाँव-गाँवमें भागवत टुंगी और घर-घर भागवत पोथी पाई जाती है। आज भी मृत्यु शय्याके पास हरिनाम और भागवतका यह अनुवाद सुनाया जाता है। इस भागवतका भी एकादश स्कन्ध अधिक प्रचलित है और कहीं-कहीं भागवतके नामसे इसका स्कन्ध ही समझा जाता है। जगन्नाथदासने एकादश स्कन्ध तक अनुवाद भी किया था। इसमें भी मूल भागवतसे थोड़ा बहुत अन्तर पड़ जाता है। द्वादश स्कन्ध और त्रयोदश स्कन्ध जोड़कर महादेवदासने इसको पूरा किया था।

उनके तरह तरहके ग्रन्थोंमें दारुब्रह्म गीता, गुप्त भागवत, 'तुलाभिणा', 'मन शिक्षा', अर्थ कोइली इत्यादि प्रसिद्ध हैं। इनमें भी वही ज्ञान-साधना आत्म-चिन्ता भक्ति जगन्नाथ माहात्म्य पिण्ड-ब्रह्माण्डका एकत्व आदि प्रतिपादित हुए हैं। इनके अनेक संस्कृत ग्रन्थ भी प्राप्त हैं जिनमें कृष्ण भक्ति कल्पलता, कृष्णभक्ति रत्नाकर, नित्य गुप्त गीता, जगन्नाथ [illegible] सारणी आदि प्रसिद्ध हैं।

उनके काव्योंमें दशिमाद्य, बालटुंगीत, पद्मस्तुति, भृगुजी स्तुति, भुवनस्तुति आदि कई छोटी रचनाएँ हैं। ये सब भक्तिपरक हैं और इनमें भावोंकी पुकार प्रधान है।

यशोवन्तदास आपका जन्म ई. सन् १४९१–१४९३ में ओड़ंग हुआ था। उनके पिता का नाम बगुमल्लिक (बलभद्र मल्लिक) और माताका नाम रेखादेई था। १२ साल की उम्रमें घर छोड़कर उन्होंने भारतके अनेक तीर्थोंका भ्रमण किया और अन्तमें पुरी आए। प्रवाद है कि उन्होंने चैतन्य देवसे दीक्षा ली किन्तु वे गृहस्थका सा जीवन यापन करते थे। उन्होंने जमींदार रघुरामकी भगिनी अन्नपूर्णा देवीसे शादी की थी। उनका कोई पुराण नहीं मिलता। साधना परक ग्रन्थोंमें स्वरोदय ग्रन्थ का शिव स्वरोदय नामसे उड़ियामें पद्यानुवाद मिलता है। उसीसे उनकी और उस युगकी धार्मिक प्रवृत्ति स्पष्ट हो जाती है। उन्होंने प्रेमभक्ति ब्रह्म गीता लिखी थी जिसमें स्वर साधनासे समाधि लाभ और समाधि अवस्थामें राधाकृष्णके नित्यरासका वर्णन त्रिकुट पर किया गया है। उन्होंने राघ पटलिका और भविष्य पुराण मालिका आदि कई मालिकाएँ भी लिखी हैं। लेकिन उनकी सबसे प्रसिद्ध कृति गोविन्द चन्द्र गीता है। यह उड़ीसामें अत्यन्त जनप्रिय है और नाथ पंथी जोगी केन्दरा (वाद्य यन्त्र) के साथ गा-गाकर भिक्षाटन करते हैं।

उनके कुछ भजन (निर्गुण भजन) भी प्राप्त हैं।

अनन्तदास उनका जन्म काल करीब ई. सन् १४९२ था। वे शिशु अनन्त के नामसे प्रसिद्ध हैं। उनके पिता कपिल और माता गौरी थी। वे सूर्यके उपासक थे। प्रवाद है कि सूर्य देवताने उनको सूर्यनारायण एकाक्षर मन्त्र दिया था और एक हजार श्लोककी शिक्षा दी थी। सूर्यके उपदेशानुसार उन्होंने चैतन्यदेव और नित्यानन्दसे साक्षात्कार किया और नित्यानन्द गोस्वामीसे दीक्षा ली थी। वे योगमिश्रा भक्तिके साधक थे। उनके बहुत कम ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं। उन्होंने कई भजन चौतिशा स्तोत्र पटल बाउन्न उपाय पटल अनन्त उपाय बाण्ठ गुप्त मालिका उपदेशाक्षर ठीकणाक्षर (बाक्यमालिका या भविष्यवाणी) और हेतु उदय भागवत एक बड़ा ग्रन्थ लिखा था। हेतु उदय भागवत में अवधूत धर्म गोरख योग तत्व माधवी तत्व राधाकृष्ण तत्व आदि वर्णित हैं। इसमें भी [illegible] माया' का प्रयोग किया गया है।

अच्युतानन्द दास उनके जन्मकालके विषयमें बहुत मतभेद है। किन्हींके मतमें ई. सन् १२. १. किन्हींके मतमें १४९० और दूसरोंके मतमें ई. १४८२ है। उनके पिता दीनबन्धु खुण्टिआ थे और माता पद्मावती थी। उनका जन्म तिलकणा ग्राममें हुआ था और उनकी गादी आज भी कटक जिलेके नेमाल में विद्यमान है। उनके दीक्षा गुरुके बारेमें भी मतभेद देखा जाता है। किन्हींने नित्यानन्द और दूसरे सनातन बताते हैं।

पञ्चसखाओंमें इनकी रचना सबसे अधिक पाई जाती है। मयाधार संहिता में कहा गया है कि —

छतिस संहिता अठसरी गीता बंशानु सप्तविंशरे।
उप बंशानु द्वादश अष्ट बेलि भविष्य दश अक्षरे॥
पद पदावली अलेक ये गम्य तनु श्रीकृष्ण महिमा।
तो आये संहिते बरजकुमार बहु सारस्वत सीमा॥

अर्थात् उन्होंने ३६ संहिताएँ, ७८ गीताएँ, २७ बंशानुचरितके साथ हरिवंश १२ उपबंशानुचरित २ भविष्य मालिकाएँ और एक लाख पद-पद आदि (जिससे कौइलि चौतीसा टीका बिकाल गोपाल गुज्झरी निर्णय भजन आदि शामिल हैं) लिखे थे।

उनके अनेक ग्रन्थ प्रकाशित हैं। उनके अनेक प्रकाशित-अप्रकाशित ग्रन्थोंमें 'छाया संहिता' 'ज्योति संहिता' अनाद संहिता' 'मन्त्र संहिता' 'यन्त्र संहिता' 'तन्त्र संहिता' 'अनाहत संहिता' अनकिल महिमा' आदि प्रमुख हैं। प्रकाशित ग्रन्थोंमें पुराणोंमें सात खण्डोंवाला हरिवंश प्रधान है। यह संस्कृत हरिवंशका अविकल अनुवाद नहीं है इसमें नामतत्व निराकार तत्त्व योगतत्व सप्त पाञ्चालिक प्रक्रिया आदिका व्याख्यान किया गया है। इसमें योगाम्न वेदान्त सिद्धान्त नामान्त आदि सम्प्रदायों तथा विभिन्न मतोंका उल्लेख भी पाया जाता है। यह एक अत्यन्त उपादेय ग्रन्थ है। इसमें अच्युतानन्ददास लिखते हैं —

"हिन्दु भावे अलेख तुरुक अलेख ये।
एणु अलेख तेजि अलेख हिन्दु भजे"॥

यहाँ कबीरका वचन याद आता है —

हिन्दु भजे अलेख तुर्क भजे अलेख।

इसके अलावा बहु अंकुलि अभाधार संहिता गरुड़ संहिता शून्यालीम पटल आदि अनेक ग्रन्थ हैं।

उनकी और एक प्रसिद्ध कृति है गोपालक ओगाल ओ कड़ड़िखेळ (गोपालों का आगोटना और काठी खेल)। ओगालमें सुदामाका प्रश्न और श्रीदामाका उत्तर है।

इसी कालमें जीवनी साहित्यका प्रारम्भ हुआ। दिवाकरदासने पद्यमें जगन्नाथ चरितामृत लिखा जिसमें पञ्चसखाओंमेंसे एक अतिबड़ जगन्नाथ दास की जीवनी दी गई है। इसमें ज्ञानमिश्रा भक्ति या उत्कलीय वैष्णव धर्म प्रतिपादित किया गया है। विभिन्न सम्प्रदायों और शाखाओंमेंसे साथ चैतन्यदेव की जीवनी और गौड़ीय सम्प्रदायके अन्य वैष्णवोंके जीवनकी एक झलक मिलती है। दिवाकरदास ई. सनकी सोलह शताब्दीके प्रथमार्द्धके हैं। सत्रहवीं शताब्दीके प्रारम्भमें ईश्वरदासने चैतन्य भागवत लिखा था।

पञ्चसखाओंकी परम्परामें 'शिशुगर्भ पुराण' के रचयिता चैतन्यदास 'अनाकार संहिता' के रचयिता नन्ददास 'श्रुतावसार गीता' के रचयिता ब्रह्मनिधिदास 'परमे गीता' के रचयिता द्वारिकादास प्रमुख हैं। चैतन्यदासने 'निर्गुण माहात्म्य' भी लिखा था। ये खड़िमालके बड़मूल ग्रामके निवासी थे। द्वारिकादासने जगन्नाथदासकी भागवतको भी पूर्ण किया था। 'परमे गीता' योग तत्त्वका एक उत्कृष्ट ग्रन्थ है। उन्होंने 'परमे मूल्यमणि' 'शिव पुराण' आदि भी लिखा था।

इस युगमें और भी अनेक पुराण लिखे गए थे। महादेवदासने इसी कालमें 'मार्कण्ड पुराण' 'विष्णुकेशरी पुराण' 'पद्म पुराण' 'नीलाद्रि महोदय' 'कपिलेश्वर पुराण' 'कार्तिक पुराण' 'माघ पुराण' 'आषाढ़ पुराण' 'काशकी माहात्म्य' आदि लिखे थे। ये पुराणोंके ठीक-ठीक पद्यानुवाद नहीं बल्कि पौराणिक आख्यायिकाओंपर आधारित पुराण हैं। शिव कवीशिवका 'विचित्र हरिवंश' भी इसी कालका है। 'विचित्र' का अभिप्राय है कि यह विभिन्न छन्दोंमें लिखा गया है और बोलचालकी भाषाके उद्देश्यसे लिखित होनेके कारण कुछ पदमें संलाप भी आ गए हैं। कृष्णचरदासने 'अध्यात्म रामायण' का पद्यानुवाद भी किया था। गीतगोविन्द का 'रस वारिधि' नामसे वृन्दावनदासका और एक पद्यानुवाद भी मिलता है। इस कालमें भजन साहित्यमें सालबेग प्रसिद्ध हैं। वे मुसलमान थे किन्तु वे थे कृष्ण भक्त। उन्होंने अनेक रसात्मक भक्ति गान लिखे हैं।

यहाँ एक बात और ध्यानमें रखनी चाहिए। पञ्चसखाओंके समय चैतन्य-देव उड़ीसामें आकर पुरीमें बहुत दिन तक रहे। पञ्चसखाओंने अपना वैशिष्ट्य रखते हुए भी चैतन्य देवकी महिमा स्वीकार कर लिया। धार्मिक सम्प्रदायोंकी गति और साहित्यपर इसका अत्यन्त प्रभाव पड़ा जिससे कितने ही प्रेम भक्तिके उपासक हो गए। गोदावरी नदीके तटपर रायरामानन्द और चैतन्यदेवका मिलन और संलाप ऐतिहासिक है। रायरामानन्द शुद्ध भक्तिके उपासक थे। उन्होंने ब्रजबुलि में कुछ पदावली लिखी है। ब्रजबुलि उन दिनोंके प्रेममार्गी वैष्णव पद रचनाओंकी भाषा ही कही जा सकती है। इसलिए उड़ीसामें भी ब्रजबुलि में लिखी हुई पदावली पाई जाती है। रायरामानन्द भी उसी प्रकारके कवि हैं। उनके संगीत आज भी पुरी जिलेके खोर्धा मण्डलमें गाये हैं। शिखी महान्तिकी बहुत माधुर्य वाणी भी इसी प्रकारकी कवितायें हैं। उनके अनेक पद बंगीय वैष्णव पदावलीमें पाये जाते हैं। उनके कई उड़िया पद भी पाये गए हैं। ब्रजबुलि की परम्परामें दामोदरचम्पति राय चम्प आदि कवि आते हैं।

सिर्फ ब्रजबुलि ही नहीं शुद्ध उड़ियामें भी कुछ भक्त कवि हुए थे। दीनकृष्णदासका 'छान्द चाव प्रभा' और 'राधाकृष्ण लीलामृत' भक्तिसे आप्लावित हैं। रामचन्द्रभञ्जने भी इसी परम्परामें 'मथुरामङ्गल' 'बंसीचोरी' आदि लिखी थी।

यह तो धर्म-धाराकी प्रवृत्ति हुई। आदि युगके बलराम दासकी रामविभा काव्य-धारा मरी नहीं थी। इस युगमें काव्यका भी विकास कम नहीं हुआ था। इस समयके काव्य दो प्रकारके पाये जाते हैं—एक पौराणिक कथावस्तुपर आधारित और दूसरा लौकिक या काल्पनिक कथावस्तु पर।

शिशुशंकरदासका उषाभिलाष कपिलेश्वरदासकी कपटकेलि हरिदासकी चन्द्रावती विलास कार्तिकदासकी रुक्मिणी विभा आदि कई पौराणिक काव्य हैं। 'उषाभिलाष' काव्यमें उषा-अनिरुद्धका प्रेम-परिणय वर्णित है। उनकी विप्रलम्भिता नायिकाके वर्णनका प्रभाव उपेन्द्रभंजपर भी पड़ा है। 'कपटकेलि' का विषय है—राधाका मान भंजन करनेके लिए श्रीकृष्णका नारी वेश-धारण या कपट रूपमें केलि। इस काव्यके प्रत्येक छन्द (मम) के प्रारम्भमें बाहा दी गई है। चन्द्रावती विलास में दुर्योधनकी पुत्री चन्द्रावती और श्रीकृष्णके पुत्र साम्बका मुग्ध प्रणय और विवाह वर्णित है। इसमें परवर्ती छन्दमें वर्णित विषयकी सूचना पूर्ववर्ती छन्दके अन्तमें दी गई है। रुक्मिणी विभा (विवाह) के नाममें ही इसकी कथावस्तु स्पष्ट है। शिशुशंकर दास इसका [illegible] है। उनका एक दूसरा काव्य मिलन 'मथुराम' जिसका विषय है राधा-कृष्णका प्रथम मिलन।

लौकिक या काल्पनिक कथावस्तुपर आधारित काव्योंमें प्रतापरायकी शशिसेणा रामचन्द्र पट्टनायककी हारावती धीवरदासकी कांचनलता रघुनाथ हरिचन्दनकी लीलावती आदि प्रधान हैं। शशिसेणा का आधार एक लोक कथा है। इसका नायक मन्त्रीपुत्र अहिमाणिक्य और नायिका राजपुत्री शशिसेणा है। विद्यालयमें ही उनका प्रेम शुरू हुआ था और अनेक विपत्तियाँ झेलकर अन्तमें उनका मिलन हुआ था। हारावती काल्पनिक कथावस्तु पर आधारित है और शृंगार रस प्रधान है। इसका नायक राजपुत्र नहीं है। वह एक साधारण बालक है। और नायिका अभिजात वंशकी नहीं बल्कि एक गुड़ियाणी (मिठाई बनानेवाली)की लड़की है। यही इसका एक प्रधान वैशिष्ट्य है। 'कांचनलता' एक काल्पनिक काव्य है। लीलावती की कथावस्तु तो काल्पनिक है ही साथ-साथ ही उसमें संगीतके ताल-लय का भी प्रयोग किया गया है। रघुनाथ हरिचन्दन एक अच्छे संगीतज्ञ थे।

### (ख) उत्तर मध्य युग

उत्तर मध्य युगको रीति काल भी कहा जा सकता है। भक्ति कालके बाद रीति काल आता है। किन्तु इसका अर्थ यह नहीं कि इसमें भक्ति कालकी धर्म-धारा बिलकुल बन्द गई। ज्ञानमिश्रा और श्रद्धा-भक्ति अथवा उत्कलीय और गौड़ीय दोनों धाराएँ चलती रहीं। अवश्य ही प्रेमभक्तिकी धारा प्रबल होने लगी। ऐसा होना स्वाभाविक भी था। किन्तु पूर्वमध्य युगके अन्तिम कालमें रीति कालका सूत्रपात हो गया था। इस रीति कालका हिन्दीके रीति कालसे बहुत सादृश्य

है। इस कालमें पौराणिक और काल्पनिक दोनों प्रकारके काव्य पाये जाते हैं। इस युगके सभी काव्योंमें कथावस्तु और नायक-नायिका एक-से हैं। सबमें आकस्मिक दर्शन मिलन विरह अनुचिन्तन एवं पुनर्मिलन वर्णित है। नायिकाएँ निमित्त मात्र हैं। वर्णन प्रधान है। नायिकाओंमें देवियोंका राधा और सीता तक का नख-शिख वर्णन किया गया है। श्रृंगार रसका प्राधान्य है। कहीं-कहीं श्रृंगार अश्लील भी हो गया है। सब प्रकारके शब्दालंकारोंका और क्लिष्ट शब्दोंका यथेष्ट प्रयोग किया गया है। कोष ग्रन्थ लक्षण ग्रन्थ साहित्य शास्त्र काम शास्त्र और अन्यान्य शास्त्रोंकी साहित्य सर्जनामें सहायता ली गई है। नायक-नायिका लक्षण ग्रन्थोंका कहना ही क्या। उपेन्द्र भञ्जने इसको पराकाष्ठा तक पहुँचा दिया। इसलिए इस कालका नाम ही भञ्जकाल पड़ गया। वस्तुतः यह काल उनके पहलेसे ही शुरू हो गया था।

धनञ्जय भञ्ज (ई १६१७ से १७०१) धनञ्जय भञ्ज उपेन्द्र भञ्जके पितामह थे। वे घुमसरके राजा थे। उन्होंने रामायण पर आधारित 'रघुनाथ विलास' और काल्पनिक कथावस्तुपर आधारित 'त्रिपुर सुन्दरी' मदन मञ्जरी' 'रत्न-मञ्जरी' अनङ्ग रेखा' 'इच्छावती' आदि काव्य लिखे थे। उनपर 'रीति कालकी छाप स्पष्ट है। उनके 'रत्न परीक्षा' अश्व परीक्षा' और 'गज परीक्षा' ये तीन लक्षण ग्रन्थ और चौपदी भूषण आदि संगीत ग्रन्थ भी उपलब्ध हैं। उपेन्द्र भञ्जपर उनका प्रभाव स्पष्ट है। कहा जाता है कि रघुनाथ विलास को टक्करमें 'वैदेहीश विलास' लिखा गया था।

दीनकृष्णदास वे द्वितीय मुकुन्द देव (१६५१–१६८६) तथा दिव्य सिंह देव (१६८६–१७११) के समयमें जीवित थे। वे रीति-कवि थे। उन्होंने धार्मिक काव्यमें रीतिका और धर्ममें उत्कलीय और गौड़ीय भावधाराओंका समन्वय किया था। उन्होंने 'रस कल्लोल' काव्य लिखा था। जिसकी प्रत्येक पंक्तिका प्रथम अक्षर 'क' है। यह राधाकृष्ण परक एक अपूर्व काव्य है। 'क' आद्य नियमकी रक्षा करते हुए भी यह एक अत्यन्त ललित मधुर काव्य है। इसमें कविका उदात्त व्यक्तित्व स्पष्ट है। वे कविके बारेम कहते हैं —

कविता करी मुर्खंकु स्तुति
एमित कहु नाहिँ विपत्ति

और कविताके बारेम कहते हैं —

कवि होइ करथिबा निर्मल कवित्व।
कण्ठ देइ शुणु बिज रसिक जनिकन॥
किरिअचित करि आस्वाद करथिबा जाहा।
कहे कृष्ण कि मधुरे सेहिठारु शुण॥

इसके अलावा इनकी "रासगीता रसविनोद (तत्वपरक) 'प्रस्ताव सिन्धु' (उपदेश परक) 'नायकेलि' अलंकारकेलि' और बारह मास चौतीसा आदि अनेक कृतियाँ पाई जाती हैं।

भूपति पण्डित के सारस्वत ब्राह्मण थे और विरक्त होकर विष्णु सिद्धके समयमें उड़ीसा आये थे। वे चैतन्यदाससे मन्त्र लेकर उड़ीसी सम्प्रदायमें दीक्षित हुए थे। उड़िया अच्छी तरहसे सीखकर भागवतकारदासके भागवतके समान नवाक्षरी वृत्तमें 'प्रेमपंचामृत' लिखा था जिसमें कृष्णकी लीला वर्णित है। यह भी उड़ीसामें अत्यन्त प्रचलित है। उनका भूपति चौंतीसा के नामसे एक चौंतीसा भी मिलता है।

देव दुर्लभ दास उनकी रहस्य मञ्जरीपर ज्ञानमिश्राकी अपेक्षा मधुरा-भक्तिका प्रभाव अधिक है। उन्होंने अष्टदल कमल केशर और महायोग पीठमें स्थित यशलालजीकी स्तुति करते हुए भी गोपियों का और गोपियोंमें भी राधाका श्रेष्ठत्व प्रतिपादित किया है। उनके मतमें गोपियोंके प्रसादसे ही प्रेम भक्ति मिलती है। इनका काल निश्चित नहीं है।

वृन्दावती दासी और उनका परिवार पूर्ण रूपसे गौड़ीय सम्प्रदायके अनुयायी था। उनके पति चन्द्रशेखरदासने १६९२ ई में कृष्ण तत्व चन्द्रोदय पुत्र भीमदासने हरिभक्त चन्द्रोदय और भक्ति रत्न माला और उनके पौत्र कृपासिंधुदासने १६९८ मे उपासना चन्द्रोदय लिखा था। उन्होंने स्वयं पूर्णतम चन्द्रोदय लिखा था। इसमें श्रीकृष्ण द्वारिकामें पूर्ण मथुरामें पूर्णतर और ब्रजमें पूर्णतम प्रतिपादित किए गए हैं।

लोकनाथ विद्याधर वे बाजपुरके अधिवासी थे। उन्होंने 'सर्वांग सुन्दरी' पद्मावती परिणय चित्रकला रसकला चित्रोत्पला परिमला और 'वृन्दावन विहार लिखा था। वृन्दावन विहार एक पौराणिक काव्य है और उसमें कृष्ण लीला वर्णित है। बाकी सभी काल्पनिक काव्य हैं। उनके काव्योंमें श्लेष यमक अन्तर्लिपि बहिर्लिपि तथा गोमुत्रादि बन्धोंका समावेश है और उनम रीति कालके सब लक्षण विद्यमान हैं। पद्मावती परिणय' ई १७ २ में पूर्ण हुआ था।

त्रिविक्रम भञ्ज उनकी कनकलता भी इसी प्रकारका एक काव्य है। इसपर रीति कालकी छाप स्पष्ट है। वे उपेन्द्रभञ्जके चाचा थे।

उपेन्द्र भञ्ज वे भी उपर्युक्त पृष्ठ भूमिमें पैदा हुए थे। उनका जन्म ई १६८२ में और मृत्यु ई १७२२ में हुई थी। वे घो घुमसर राज परिवारके थे और धनञ्जय के पौत्र थे। पहले कहा गया है कि पौत्रपर पितामहका यथेष्ट प्रभाव पड़ा था। दीनकृष्णका भी उनपर प्रभाव कम न था। उनका प्रसिद्ध वैदेहीश विलास काव्य धनञ्जय भञ्जके रघुनाथ विलास के टक्करमें लिखा गया था। नाममें स्पष्ट है कि दोनोंके विषयवस्तु एक ही है। किन्तु नाम रखा गया रघुनाथ

सचमुच रीति रचनामें वे अद्वितीय हैं। इसलिए इस युगको भञ्ज युग कहा जाता है।

घन भञ्ज वे भी घुमसरके इसी भञ्ज घरानेमें पैदा हुए थे और वे धनञ्जय भञ्जके छोटे भाई गोविन्द भञ्जके लड़के थे। उन्होंने भी 'रसनिधि' और 'त्रिलोक-मोहिनी' रीति काव्य लिखा था।

रीति मार्गके सिवाय अन्य धाराएँ भी प्रवहमान थीं। विश्वनाथ खुण्टियाने विचित्र महाभारतके समान विभिन्न छन्दोंमें अत्यन्त सरल वाणीमें 'विचित्र रामायण' लिखी थी जो अत्यन्त लोकप्रिय रचना है। सिर्फ आजकल ही नहीं उन दिनों भी शिशुओं और प्रौढ़ोंके लिये साहित्य सृष्टिकी जाती थी। विचित्र रामायण उसी प्रकारकी सृष्टि है। बनाई दासकी 'गोपी भाषा' भी इसी प्रकार का साहित्य है। कृष्णके मथुरा गमनके बाद गोपियोंकी करुण अवस्था इसमें बड़े मर्मस्पर्शी ढंगसे वर्णित है। इसकी भाषा सरल और मधुर है। इसमें कुछ अश्लीलता भी आ गई है। पुराण धारामें पिताम्बरदासका नरसिंह पुराण आता है। यह मूल रचनाका अविकल अनुवाद नहीं है इसमें बहुत अन्तर है। जीवनी धारामें रामदासकी दार्ढ्यता भक्ति आती है। भक्त माल के समान इसमें भक्तोंकी जीवनी दी गई है— जैसेकिया जुलाहा कबीर की थी।

पूर्वोक्त आलोचनासे पता चलता है कि मध्यकालके उड़िया साहित्यमें दो प्रवृत्तियाँ स्पष्ट थीं एक धर्म की ओर दूसरी रीतिकी। साथ-साथ यह भी लक्ष्य करनेकी बात है कि पञ्चसखाओंके समय चैतन्यदेव उड़ीसा आये थे और धीरे-धीरे उनका भी सम्प्रदाय जड़ जमाने लगा था। काल क्रमसे उड़ीसा वैष्णव धर्मका स्थान गौड़ीय वैष्णव धर्म लेने लगा। इसलिए मध्यकालीन साहित्यके बाद उड़िया साहित्यमें गौड़ीय वैष्णव धर्म और रीतिकालीन लक्षण दोनोंका समन्वय देखनेमें आता है। इस कालका काव्य प्रायः राधा कृष्ण प्रेम परक है और कहीं-कहीं अश्लीलता भी आ गई है। किन्तु राधाकृष्णकी लीलाको अश्लील नहीं कहा जा सकता। उनमें प्रधान प्रधान कवि हैं—सदानन्द कविसूर्य ब्रह्मा (साधुचरण दास)। वे नयागढ़ रियासतके सिकारी पड़ामें पैदा हुए थे और पुरीके राजा वीर किशोरदेव (१७२० से १७८१) से उनको कविसूर्य ब्रह्मा की उपाधि मिली थी। उन्होंने 'कीर्तन उज्ज्वल' के रचयिता बाबा किशोरदाससे दीक्षा ली थी और उनका दीक्षा नाम था साधुचरण दास। वे गौड़ीय सम्प्रदायके अनुयायी थे। वैदेहीश विलास के समान उन्होंने 'ब' आद्य नियमसे विश्वम्भर विलास काव्य लिखा था। उन्होंने प्रेम तरंगिणी 'प्रेमलहरी प्रेमचिन्तामणि ललित लोचना रसदीपिका युगलरसामृत लहरी युगलरसामृत भँवरी आदि अनेक ग्रन्थ लिखे थे। युगलरसामृत लहरी के द्वितीय छन्दमें (खण्ड) प्रत्येक पदके प्रत्येक पंक्तिके आदिमें 'क' 'का' 'कि' आदिके बाद 'अ' 'आ' आदि स्वरमाला

नियम और प्रत्येक पंक्तिके अन्त्य वर्ण, रेफ युक्त वर्णका नियम पालन किया गया है। उनके काव्योंमें राधाकृष्णका प्रेम ही मुख्यतया वर्णित है। और किशोरदेवके पुत्र श्यामसुन्दरदेवने अनुराग कल्पलता लिखी थी जिसमें अक्षरादि नियम पालित है। यह भी राधाकृष्ण परक कृति है।

भक्त चरणदास उनका मथुरा मंगल उड़ीसामें अत्यन्त प्रसिद्ध है। इसमें कृष्णके कंस वध तककी लीला वर्णित है और गोपियोंका विच्छेद और विरह वर्णन अत्यन्त मर्मस्पर्शी है। रीति काल का स्पर्श रहते हुए भी भाषा सरल है। इसमें ज्ञानकी अपेक्षा प्रेमके श्रेष्ठत्वका प्रतिपादन किया गया है। उनका मनबोध चौतीशा भी मोहमुद्गरके समान चूमनेवाली भाषामें लिखा गया है। यह भी अत्यन्त लोकप्रिय रचना है। इसके अलावा कथा कल्पेवर, चौतीसा मनशिक्षा आदि और भी उनकी कई रचनाएँ पाई जाती हैं।

अभिमन्यु सामन्त सिंहार (१७५७–१८०७) उनके शिक्षा और दीक्षा गुरु साधु चरणदास (सदानन्द कविसूर्य) थे। वे राजपूत थे और उनके पूर्व पुरुष पश्चिमसे आए थे। उनके 'विदग्ध चिन्तामणि'में माधुर्य भक्ति और रीति का अपूर्व समन्वय है। दीनकृष्णदासके 'रसकल्लोल' और उपेन्द्रभञ्जके 'वैदेहीश विलास' के साथ इसकी गणना हो सकती है। रीति कालकी सारी विशेषताएँ इसमें विद्यमान हैं साथ-साथ विदग्ध माधव ललित माधव आदिमें प्रतिपादित प्रेम-माधुर्य और काव्य—माधुर्यसे भी यह रचना आप्लावित है।

कवि जीवनके प्रारम्भिक दिनोंमें उन्होंने प्रीति चिन्तामणि सुलक्षणा रसवती प्रेमकला रसकला आदि कई काल्पनिक काव्य और कुछ गान भी लिखे थे।

इस कालमें कई संगीत या पदावली कर्ता भी हुए हैं जिनमें बनमाली पट्टनायक गौरचरण अधिकारी गोपालकृष्ण पट्टनायक प्रसिद्ध हैं। राधा कृष्ण प्रेम ही इन सबके काव्यके उपजीव्य है। गोपाल कृष्ण ई १८२९ तक जीवित थे। कोटिपुर उड़ीसी भाषामें उनके पद बहुत गाये जाते हैं।

इसी कालमें सिंहभूम हरिचरणने 'वसन्तरास' लिखा था। जिसकी भाषापर ब्रजबुलि का प्रभाव दिखाई देता है। यह भी संगीतमय है। इस संगीतकी परम्परामें बलदेवरथ कविसूर्य आते हैं। उनका चम्पू अत्यन्त संगीतमय और प्रसिद्ध है। उन्होंने 'किशोर चन्द्रानन चम्पू' 'रत्नाकर' आदि चम्पू काव्य लिखे हैं। किशोर चन्द्रानन चम्पूका गद्यांश संस्कृतमें और पद्यांश उड़िया भाषामें लिखा गया है। चौतीसाके समान प्रत्येक गीतकी प्रत्येक पंक्तिके आदिमें 'क' 'ख' 'ग' आदिका नियम रक्षित है। ये चम्पू गीत भी कोटिपुर में अत्यन्त प्रचलित हैं। उनकी मृत्यु ई १८४८ में हुई थी। उन्होंने 'चन्द्र कला' नामक एक काल्पनिक काव्य भी लिखा था। इससे पता चलता है कि प्रेम भक्ति और रीतिका सब जगह सम्मिश्रण नहीं हो पाया था बल्कि विशुद्ध रीति काव्य भी लिखे जाते थे।

विशुद्ध रीति परम्परामें यदुमणि महापात्र भी आते हैं। रीति क्रमानुसार उनके 'प्रबन्धपूर्णचन्द्रोदय' में भी कृष्ण और रुक्मिणीका विवाह वर्णित है। वे हास्य प्रिय भी थे और 'यदुमणिरहस्य' नामसे उनकी हास्य पूर्ण रचनाओंका एक संग्रह पाया जाता है। उनका जन्मकाल ई० १८१० और मृत्यु काल ई० स० १८५६ था।

इस धारामें प्रधानतया दो व्यक्तित्व पाये जाते हैं—एक ब्रजनाथ बड़जेना और दूसरे भीम भोई। ब्रजनाथके दो महत्वपूर्ण ग्रन्थ हैं—'समरतरंग' और 'चतुर्विनोद'। समर तरंगमें तत्कालीन एक ऐतिहासिक घटना—नागपुरके चिमनाजी बापूके साथ ढेंकानालके राजा त्रिलोचन महेन्द्र बहादुरके युद्धका वर्णन निराले ढंगसे किया गया है। इसमें हास्य रसका भी समावेश है। यह एक ऐतिहासिक काव्य है। 'चतुर्विनोद' एक हास्य रस प्रधान काव्य है और वह भी गद्यमें। चतुर नाममें स्पष्ट है—चतुर या पण्डितोंका विनोद जिसके चार भेद किये गये हैं—हास्यविनोद रसविनोद नीतिविनोद और प्रीति विनोद। उनका 'गुण्डिचाविजे' नामका एक काव्य मिलता है। यह हिन्दीमें सोरठ रागमें लिखा गया है। सम्भवतः उन दिनों भी हिन्दी राष्ट्रभाषा थी। उन्होंने कई रीति काव्य भी लिखे थे—'अम्बिकाविलास', 'श्यामरासोत्सव', 'कौतुकचिन्तामणि' आदि। उनका जन्म ई० १७१ में और मृत्यु लगभग ई० १७९५ में हुई थी।

भीम भोई जन्मान्ध थे और जातिके कन्ध (आदिवासी)। वे कुम्भिपटिया या महिमा धर्मके अनुयायी थे और महिमा गोसाइँके उपासक। वे निरक्षर थे किन्तु उन्होंने जनताकी सरल और सबल भाषामें स्तुति चिन्तामणि ब्रह्म निरूपण गीता और अनेक भजनोंकी रचनाकी थी। उनकी रचनाओंमें महिमा धर्मके अनुसार निराकार पुरुषका प्रतिपादन किया गया है। वे सचमुच प्रज्ञाचक्षु और प्रज्ञावान् थे। उनका काल है ई० १८५०—१८९५। इसलिए रीति काव्य उनको नहीं रखना चाहिए। लेकिन साहित्य प्रवृत्तिकी दृष्टिसे वे 'भीम मान भो दौड़' और पञ्चसखाकी परम्परामें आते हैं न कि आधुनिक कालमें। इसलिए उनको यहीं स्थान दिया गया है।

आधुनिक युग

मध्य युगमें मुगल काल (ई० १५६८–१७५१) और मराठा काल (ई० १७५१–१८०३) तथा बादमें ब्रिटिश काल शुरू हो जाता है। अंग्रेज उड़ीसामें ई० स० १८०३ में आए और यहींसे आधुनिक युग प्रारम्भ होता है। आधुनिक युगका प्रचलन प्राय सब प्रान्तोंमें एक-सा हुआ है। परिस्थितिके अनुसार कहीं आगे और कहीं पीछे कहीं कम तो कहीं ज्यादा।

ई० सन् १८०१ में अंग्रेजोंके आ जानेपर ईसाई मिशनरी लोगोंके धर्म प्रचार को बढ़ावा देनेके लिए, श्रीरामपुरसे बाइबिलका उड़िया अनुवाद प्रकाशित हुआ। इसी उद्देश्यकी पूर्तिके लिए अंग्रेजी उड़िया अभिधान और अंग्रेजोंमें उड़िया व्याकरण भी लिखा गया। शिक्षा की नीति भी बदल दी गई और एक नव शिक्षित समाज

उभरकर सामने आया। अंग्रेजी पढ़ने वालों को नौकरीमें सुविधाएं दी जाने लगीं। नाना प्रकारसे लोगोंको अंग्रेजी शासन और अंग्रेजी शिक्षाके प्रति आकृष्ट किया गया। उसी कालमें उड़ीसामें भीषण अकाल पड़ा जिससे ईसाई धर्मके विस्तार और प्रचारको बहुत सहारा मिला। इसका सञ्चालन बंगालसे होता था। मिशनरी लोग वहींसे आते थे। उड़ीसापर अधिकार जमानेके पहले बंगाल अंग्रेजोंके शासनाधिकारमें आ चुका था। बंगालमें राजा राममोहन रायके प्रभावसे वहां अंग्रेजी शिक्षाका प्रचार और उसके फलस्वरूप एक नव्य शिक्षित समाजकी सृष्टि हो चुकी थी। उसके अनुरूप नये साहित्यका आविर्भाव वहाँ भी हुआ। लोग आकृष्ट हुए और उसी प्रकारके एक समाजकी सृष्टि हुई। इसके मूलमें अंग्रेजी भाषा और आधुनिक पद्धतिकी शिक्षा थी। इसलिए जो काम पहले मिशनरी लोगोंके हाथोंमें था उसीको उड़ीसाके बंगाली मराठी और उड़िया लोग भी करने लगे। यह नूतन शिक्षाका काल था और यह करीब ५० साल तक चलता रहा। इसलिए इसको पाठ्यपुस्तक काल भी कहा जा सकता है। अंग्रेजी शिक्षाके प्रभावसे अंग्रेजोंके आचार व्यवहार और साहित्य के प्रति भी लोग आकृष्ट हुए और यहांके साहित्यमें एक विप्लव आया किन्तु वे प्राचीन प्रान्तीय साहित्य और संस्कृत तथा फारसी साहित्यसे सम्पूर्ण रूप से विच्छिन्न नहीं हुए। हिन्दी साहित्यका भी थोड़ा बहुत प्रभाव पड़ा। उसी कालके प्रधान कवि राधानाथ राय हैं।

राधानाथ राय उनके पूर्व पुरुष बंगाली थे। उनका जन्म ई० १८४८ में और देहान्त ई० १९०८ में हुआ था। उनकी शिक्षा प्रवेशिका परीक्षा तक ही हुई थी। वे पहले शिक्षक थे और बादमें विद्यालय निरीक्षक हुए। उन्होंने कई पाठ्य पुस्तकें भी लिखी थीं किन्तु वे अपने काव्यके लिए प्रसिद्ध हैं। उनपर शेक्सपियर, मिल्टन, वाल्टर स्काट आदिका प्रभाव स्पष्ट है। उन्होंने पिरेमस और थिस्बेके आधारपर केदार गौरी और बटलम्द्रल के आधार पर तथा कालिदासके कुमारसम्भवके आधारपर पार्वती (अपूर्ण) काव्य लिखा था। किन्तु ग्रीक कहानियोंपर आधारित होनेपर भी इनके नाम इस प्रकार बदल दिए गए हैं और उड़ीसाके स्थानों उनकी नदियों पहाड़ों और भूगोलको इस प्रकार जोड़ दिया गया है कि इनमें विदेशीपन झलकता ही नहीं। सचमुच वे अत्यन्त कुशल शिल्पी हैं। चिलिका उनका एक खण्ड काव्य है और उसमें उनका देशात्मबोध और पुरातत्त्वबोध एवं सौन्दर्यबोध स्पष्ट है। उन्होंने 'नन्दिकेश्वरी' 'ययातिकेशरी' आदि कुछ ऐतिहासिक काव्य भी लिखे हैं। ये सब उड़ीसाके इतिहासपर आधारित हैं। महायात्रा अमित्राक्षर छन्दमें लिखित प्रथम उड़िया महाकाव्य है। इसपर मिल्टनका प्रभाव स्पष्ट है। इसकी भाषा बड़ी ही उद्दीप्त है। इसमें युधिष्ठिरका स्वर्गारोहण वर्णित है। उन्होंने मेघदूत और तुलसी रामायणके नामसे तुलसी पदावलीका

उड़ियामें पद्यानुवाद भी किया है। उन्होंने पौराणिक रीतिसे वेणीसंहार लिखा था। इसके अलावा 'दुर्योधनका रक्तनदी सन्तरण' 'शिवाजीकी उत्साहवाणी' आदि कई फुटकर कविताएँ भी लिखी हैं। १८९९ ई. में बारबाटी किलेमें अनुष्ठित दरबारको लक्ष्य कर उन्होंने 'दरबार' नामसे एक व्यंगात्मक कविता भी लिखी थी। उसमें उपाधि पाने वालोंको लक्ष्य करते हुए, अंग्रेजी शिक्षाके प्रभावसे कुपथगामी लोगोंकी खिल्ली उड़ाई गई है। इतालीय 'युवा विवेकी' आदि उनके कुछ गद्य भी पाए जाते हैं किन्तु उसे गद्य नहीं कहा जा सकता। पद्यकी भाषा और शैलीमें उन्होंने एक युगान्तरकारी परिवर्तन किया। आधुनिक युगके वे स्रष्टा माने जाते हैं। उनकी रचनाएँ राधानाथ ग्रन्थावली के नामसे छपी हैं।

मधुसूदन राव (ई. १८५३–१९१२) इस कालके एक और यशस्वी कवि थे। उनके पूर्व पुरुष मराठे थे। उन्होंने एफ.ए. तककी शिक्षा ग्रहण की थी और राधानाथ रायके समान पहले शिक्षक होकर बादमें स्कूल इन्स्पेक्टर हुए। किन्तु प्रकृतिसे वे शिक्षक ही थे। उन्होंने अनेक पाठ्य पुस्तकें लिखीं और उसी प्रसंगमें अनेक कविताएँ भी। उनके गीत और कविताएँ उड़िया साहित्यमें एक प्रमुख स्थान रखती हैं। वे ब्रह्मसमाजी थे। अतः उनकी कविताओंका प्राण था आनन्दमयता भक्तिभाव और ईश्वर प्रेम। इसलिए वे भक्त कविके रूपमें प्रसिद्ध हैं। उनकी जीवन चिन्ता आशाके प्रति वर्षा प्राते देवालयरत हिमाचलके उदय उत्सव पद्मध्वनि आदि कविताओंमें ये भाव स्पष्ट हैं। उनकी कविताओंमें देशात्मबोध की भी छाप स्पष्ट है। उन्होंने चतुर्दशपदी (Sonnet) भी लिखी थी।

उड़ियाका गद्य भी उनका ऋणी है। गद्यकी भाषाको उन्होंने परिमार्जित रूप दिया और प्रबन्ध साहित्यका प्रवर्तन किया। उन्होंने बाल रामायण 'उत्तर रामचरित' और कुछ अंग्रेजी कविताओंका अनुवाद भी किया था। अलेक्जेन्डर सेलकिर्क नामक अंग्रेजी कविताका "निर्वासित का विलाप" नामसे अत्यन्त सफल अनुवाद किया है। उनकी रचनाओंका संग्रह एक ग्रन्थावलीमें छपा है।

रामशंकर राय वे विशेषकर नाटककारके रूपमें प्रसिद्ध हैं। उन्होंने प्रेमतरी नामसे एक गाथा काव्य लिखा था। उनका विलासिनी एक उपन्यास भी उपलब्ध है जिसमें मराठाकालीन उड़ीसाका समाज चित्रित है। उससे पहले सौदामिनी नामसे एक उपन्यास मधू मासिक पत्रिकामें धारावाहिक रूपसे प्रकाशित होता था। किन्तु पत्रिकाका प्रकाशन बन्द हो जानेके कारण वह अधूरा हो रह गया और शेष अंश खो भी गया। उनका *एक और उपन्यास उन्मादिनी का कुछ अंश इन्द्रधनु पत्रिकामें* प्रकाशित हुआ था किन्तु थोड़े ही दिनोंमें पत्रिका ही बन्द हो गई। जो कुछ भी हो वे उड़ीसाके प्रमुख उपन्यासकार माने जाते हैं। बंगला नाटकोंका अभिनय देखकर उनकी दृष्टि नाटककी ओर आकृष्ट हुई। लोग कहते थे कि उड़ियामें नाटक सफल हो ही

नहीं सकता किन्तु उन्होंने पुरुषोत्तमदेवके चरित—केजनमें ढ़ाम लगाया और 'काञ्चकावेरी' नाटक लिखा। इसका अभिनय सफल हुआ जिससे उत्साहित होकर और लोग भी नाटक लिखने लगे। उन्होंने ऐतिहासिक, सामाजिक और पौराणिक नाटक, गीति नाटक, प्रहसन तथा यात्रा आदि विषयोंपर भी लिखे हैं। उनके नाटक हैं—'काञ्चकावेरी', कलमाला, राम बनवास, कनसन, विस्मोदक, युग धर्म, 'काञ्चनमाली', चैतन्य लीला, लीलावती, रामाभिषेक, विवाह मत्र (गीति नाटय), कलिकाल और बुढ़ावर प्रहसन हैं तथा 'बडलोक' एक यात्रा है। उन्होंने हिन्दुस्तानी राग रागिनियोंका नाटकोंके पात्रोंमें सफल प्रयोग किया है। उन दिनों जातीयताका उन्मेष हो चला था तथा साथ ही साथ समाज सुधारकी भावना भी चल रही थी। ये दोनों उनकी कृतियोंमें प्रतिफलित हैं। किन्तु वे समाज सुधार आय संस्कृतिके परम्परानुसार चाहते थे न कि अंग्रेजी शिक्षाकी अन्ध अनुकृति पर।

इसी कालमें उमेशचन्द्र सरकारने 'पद्‌माली' नामक उपन्यास लिखा था। इनके अलावा भक्तिचरण महापात्र, चन्द्रमोहन महाराणा, वामण्डाके राजा सुडल देव आदि और कई लेखक हो गए हैं।

आधुनिक कालके पूर्वोक्त प्रथम पर्यायमें अंग्रेजोंने अपना अधिकार दृढ़ कर लिया और इसी उद्देश्यसे अंग्रेजी शिक्षाकी नींव भी सुदृढ़ कर दी थी। भारतमें अंग्रेजी शिक्षा तीन सूत्रों—शोषण, शासन और सत्कारपर प्रतिष्ठित थी। वे यहाँ शोषण करनेके लिए आए थे, इसलिये शासनकी बागडोर हाथमें लेना जरूरी हुआ। और उसके लिए शिक्षाके माध्यमसे एक वर्गकी सृष्टि करना भी आवश्यक हुआ, जिससे लोग अपनेको अंग्रेजोंका दूसरा संस्करण समझे। इस प्रकार यहाँ दो शोषक वर्गोंकी सृष्टि हुई, एक जमींदारोंकी और दूसरी अंग्रेजी शिक्षा प्राप्त नौकरशाहोंकी। एक बात और। उस समय बंगाल, बिहार, उड़ीसा एक प्रान्त था और उसकी राजधानी कलकत्ता थी। अंग्रेजोंने एक सूर्यास्त कानून ( Sun-set Law ) बनाया जिसके अनुसार जो जमींदार सूर्यास्तके पहले बकाया रकम नहीं चुका देता था उसकी जमींदारी उसी दिन नीलाम की जाती थी। इस कानूनके कारण उड़ीसाकी अनेक जमींदारियाँ बंगालियोंके हाथमें चली गईं। एक परम्परागत पुराने समाजका लोप हुआ और नये समाजका आविर्भाव। बंगालमें पहले अंग्रेजी शिक्षा फैली और बहुत अफसरान उड़ीसा आए। यहाँ की शिक्षाके पतनमें भी उन्हीं लोगोंका मुख्य हाथ था। ठीक उसी समय राजेन्द्रलाल मित्र आदि लोगोंने एक आन्दोलन चलाया कि उड़िया एक स्वतन्त्र भाषा नहीं है। इस प्रकार उड़ीसा प्रदेश, उड़िया भाषा और उड़िया संस्कृतिके ऊपर एक भारी विपत्ति दिखाई दी। सम्मिलन विक्षोभों और सदुद्देश्यनाओंके प्रतिकारके लिए यहाँ 'उत्कल सम्मिलनी' नामकी एक संस्था १९०३ ई० में स्थापित की गई जिसके प्रतिष्ठाता मधुसूदन दास थे। इनके अलावा

एक और उत्कल साहित्य सम्मिलनी प्रतिष्ठित हुई। इसके पहले भी भाषा और साहित्यके उत्थानके लिए कुछ लोग सामने आए, जिनमें मुख्य थे फकीरमोहन सेनापति।

तेजस्वी फकीर मोहन सेनापति (ई १८४३–१९१८) वे साधक और कुशल शिल्पी थे। उन्होंने चार उपन्यास लिखे लछमा छमाण आठगुण्ठ मामुं और प्रायश्चित। मराठा शासन कालके पीड़ित उड़ीसाका एक करुण चित्र 'लछमा' में दिया गया है। परम्परा हीन नये जमींदार वर्गके निर्लज्ज शोषण का वीभत्स चित्र छमाण आठगुण्ठ के जमींदार रामचन्द्र मंगराजमें दिया गया है। आधुनिक शिक्षा प्राप्त निम्न-मध्य वर्गके लोगोंने किस प्रकार देशको तहस-नहस कर दिया था उसका एक परिवेष्टित चित्र मामु और प्रायश्चित में मिलता है। वे कर्मवादी थे। इसलिए सभी कृतियोंमें पुण्यका अभ्युदय और पापका पतन दिखाया है। उन्होंने अनेक गल्प भी लिखे हैं। 'गल्प स्वल्प' नामसे उनका दो भागोंमें संग्रह प्रकाशित हुआ है। इनमें वे सुधारवादी रूपमें प्रकट हुए हैं और अंग्रेजी शिक्षाके कुफलोंकी इनमें कड़ी समालोचना की गई है। किन्तु भाषा उग्र नहीं है। इसके लिए उन्होंने हास्य व्यंग एवं विद्रूपताका सहारा लिया है। किन्तु यह पाठकपर बहुत करुणापूर्ण छाप छोड़ जाता है। हास्य रसमें वे बेजोड़ हैं। उन्होंने अपना आत्मजीवन चरित भी लिखा था उसमें उन दिनोंके समाजकी अच्छी झांकी मिलती है। उन्होंने रामायण महाभारत [illegible] हरिवंश छान्दोग्य उपनिषद आदिका पद्यानुवाद किया था। 'बौद्धावतार' 'उत्कल भ्रमण' आदि काव्य लिखे थे। उनकी अनेक फुटकर कविताओं का संग्रह अवसर वासरे में किया गया है किन्तु पद्यकी अपेक्षा उनका गद्य अधिक बलिष्ठ है। वे इतने शक्तिशाली और प्रभावशाली थे कि कुछ लोग उन्हींके नामसे आधुनिक युगका नामकरण करते हैं। वे सब प्रकारसे उड़ीसाकी धरतीकी सन्तान थे। अंग्रेजी शासन और अंग्रेजी भाषाको ग्रहण करते हुए भी जिन्होंने अपनी दृष्टि मिट्टीकी तरफ मोड़ी उनमें फकीर मोहन सेनापति थे।

इसी कालमें गंगाधर मेहेर नन्दकिशोर बल चिन्तामणि महान्ति लक्ष्मीकान्त महापात्र गोपालचन्द्र प्रहराज भिकारीचरण पट्टनायक गोपीनाथ नन्द आदि और कई प्रसिद्ध कवि और लेखक हुए। उनमेंसे गंगाधरकी चर्चा अलग होगी। नन्दकिशोर बल (ई १८७५–१९२८) पल्ली कवि आख्यासे परिचित हैं और उनकी कविताका उपजीव्य पल्ली है भी। उन्होंने पल्ली चित्र निर्झरणी जन्मभूमि प्रभातसंगीत सन्ध्या संगीत आदि अनेक पल्ली कविताएं लिखी हैं। उन्होंने शर्मिष्ठा एक नाटक और कनकलता एक उपन्यास भी लिखे हैं। उनके कुछ समालोचनात्मक लेख भी हैं। चिन्तामणि महान्ति अनेकानेक काव्यों उपन्यासों क्षुद्र गल्पों गीतों और कविताओंके लेखक हैं और चार विशाल खण्डोंमें उनका संग्रह प्रकाशित हुआ है। उड़िया जाति तथा भाषाके प्रति स्नेह

इनका मुख्य उपादान है। लक्ष्मीकान्त महापात्र हास्य रसके एक सफल शिल्पी थे। उनकी अनेक व्यंगात्मक नाटिकाएँ हास्य रसात्मक कविताएँ तथा व्यंगपूर्ण नाटक उपलब्ध हैं। 'कणा मामु' उनका एक अपूर्ण और अपूर्व उपन्यास है। 'लक्ष्मी बन्धासखी' उनकी एक नाटिका है। गोपालचन्द्र प्रहराज का व्यंग और विद्रूप अधिक तीव्र होता है। उनकी 'नाई महांति पाञ्जि' और 'मुँह सम्भाली' में इस प्रकारके कटु व्यंगोंका समावेश है। उन्होंने पहले लोककहानी और लोकोक्तियोंका संग्रह किया था। उनका भाषा-कोष भारतीय प्रान्तीय भाषाओंमें सबसे विशाल है। भिकारीचरण पट्टनायक प्रथमतः नाटककार हैं। उनके नाटक हैं—'कटक विजय' 'संसार चित्र' 'मुखौटा' आदि। उन्होंने 'गौर विजय माला' करण सामान्तकू रस भी लिखा था। पीछे उन्होंने कुटीर शिल्पके विकासका प्रारम्भ किया, और एक 'कुटीर शिल्प सिरीज़' निकाली। गोपीनाथ नन्द मुख्यतः प्रबंधकार थे। उन्होंने उड़िया भागवत दाण्डीय रामायण और सारला महाभारत आदिकी पाण्डित्यपूर्ण आलोचना लिखी। उन्होंने एक प्रकृति अभिधान और उड़िया भाषा तत्व पर उसी नामसे एक विचारक ग्रन्थ लिखा है। इसके अलावा उन्होंने कई संस्कृत नाटकों और काव्योंका अनुवाद भी किया था। प्रबन्धकारके रूपमें राधानाथ रायके पुत्र शशिभूषण राय और विश्वनाथकर भी प्रख्यात हैं।

इस प्रकार जब उड़िया साहित्यकी उन्नति हो रही थी तो आधुनिक युगके प्रथम पर्यायके अन्तिम कालमें बीसवीं शताब्दीके प्रारम्भमें फिर कुछ परिवर्तन हुआ। राधानाथ मधुसूदन और फकीरमोहन समकालीन थे। राधानाथने प्रतीच्य सभ्यताका आवाहन किया था और मधुसूदन ने उस धारामें प्राच्य संस्कृतका योग किया था। फकीरमोहनने अंग्रेजी शासनका स्वागत करते हुए अंग्रेजी शिक्षाके कुफलोंकी ओर लोगोंका ध्यान आकर्षित किया था। नन्दकिशोर पल्लीकी ओर लोगोंको ले गए थे। लेकिन वे सब जातीयतावादी कवि थे। इस प्रकार हम देखते हैं कि धीरे-धीरे देशमें जातीयता जागृत होती गई। १९०३ ई में उत्कल सम्मिलनीकी प्रतिष्ठा १९०५ में बंग विच्छेद आन्दोलन और १९१२ में बिहार उड़ीसा प्रदेशके गठन द्वारा इस जातीय चेतनाका वेग और तीव्र हुआ। उड़ीसामें भी आशा सञ्चारित हुई कि उड़ीसा एक अलग प्रदेश हो सकता है। इस उग्र जातीयता बोधके साथ समाज सुधार और जनताकी सेवा का कार्यक्रम शामिल कर दिया गया। इसी उद्देश्यसे पुरी जिलेके सत्यवादी नामकी जगहमें एक जातीय वन विद्यालय स्थापित किया गया जिसके प्रतिष्ठाता गोपबन्धु दास थे। सत्यवादीके कर्मियोंने नया आदर्श लेकर साहित्य और नए युगकी सृष्टि की, जिसका नाम सत्यवादी युग पड़ गया। इनमें उड़ीसाका गौरव और जातीयता बोध इतना उग्र था कि उड़ीसाका किसी प्रकारका अपमान वे बर्दाश्त नहीं करते थे। यहाँ तक कि राधानाथने नन्दिकेश्वरी पार्वती आदि काव्योंमें उड़ीसाके इतिहासपर जो आक्षेप किया था उसका भी प्रतिवाद किया।

इस जातीय जागरण और सत्यवादी वन विद्यालयके मुख्य थे गोपबन्धु दास और उनके आह्वानसे उद्बुद्ध होकर नीलकण्ठदास गोदावरीश मिश्र कृपासिन्धु मिश्र लिंगराज मिश्र हरिहरदास प्रमुख इसमें शामिल हुए। कृपासिन्धु मिश्रने उड़ीसाका इतिहास कोणार्क और बाराबाटी उड़ीसाके प्राचीन गौरव प्रमापक ऐतिहासिक ग्रन्थ लिखे। लिंगराज मिश्रने संस्कृत रामायणका अनुवाद किया। नीलकण्ठदासने टेनिसनकी प्रिन्सेस के आधारपर प्रणयिनी और इनोएक आर्डेनके आधारपर दास नायक लिखा था और खारवेल तथा कोणार्क दो काव्य लिखे थे जिनमें जातीयताका भाव अत्यन्त उग्र है। उन्होंने आर्य जीवन नामक एक प्रबन्ध ग्रन्थ और भगवद्गीताकी टीका अत्यन्त पाण्डित्य पूर्ण भुवनभमें लिखी थे। 'सभ्यता ओ संस्कृति' 'ओड़िया साहित्यका क्रम परिणाम' आदि उनकी और अनेक कृतियाँ हैं जो कुछ परवर्ती कालकी हैं। गोदावरीश मिश्र के दो नाटक हैं— पुरुषोत्तम देव और मुकुन्ददेव । उनकी भाषा कविताओंका संग्रह कलिका किसलय आलेखिका नामसे प्रकाशित हुए हैं। वे भाषा कवितामें सिद्ध हस्त थे। उनके अभागिनी लिबर्टिना चटान्तर आदि कई उपन्यास भी हैं। नेपोलियनकी एक जीवनी भी है। परवर्ती कालकी भी उनकी अनेक कृतियाँ हैं, जिनमें अर्द्ध शताब्दीर ओड़िशारे मो स्थान उनकी आत्म जीवनी उल्लेखनीय है।

इसी कालमें महात्मा गांधीने कांग्रेसका नेतृत्व कर १९२१ ई में असहयोग आन्दोलन शुरू कर दिया। उड़ीसामें क्षेत्र प्रस्तुत था। सत्यवादी वन विद्यालयके कार्यकर्ताओंने मौका पाते ही उसमें सहयोग दिया और उन लोगोंको जेल जाना पड़ा। गोपबन्धु दास जब हजारी बाग जेलमें थे तो कारा कविता बन्दीर आत्मकथा अवकाश चिन्ता गो माहात्म्य धर्मपद आदिकी रचना की थी। धर्म पद में कोणार्कके शिल्पी विशु महाराणाके पुत्र धर्मपदका करुण जीवन चित्र दिया गया है।

सन् १९२१ तकके उड़िया साहित्यकी यही संक्षिप्त कहानी है और इसके बाद तो उड़िया साहित्यके इतिहासकी गति ही बदल जाती है।

[ नोट—सन् १९२ से आज तकका उड़िया साहित्यका संक्षिप्त परिचय कवि-श्री माला—कालिन्दीचरण पाणिग्राही में दिया गया है। ]

• • •

# गंगाधर मेहेर

• • •

सम्बलपुर जिलेके बरगढ़ तहसीलके पश्चिममें एक छोटी-सी जमींदारी है बरपाली। यहीं ९ अगस्त, १८६२ श्रावण पूर्णिमाको गंगाधर मेहेरका जन्म हुआ। मेहेर उनकी उपाधि है। जातिसे वे 'भुलिया' थे और भुलिया लोग प्रायः 'मेहेर' कहलाते हैं। वे लोग व्यवसायकी दृष्टिसे तांती या जुलाहे होते हैं। जुलाहेको उड़ियामें 'भुला' या भुलिया (जोलिया) कहा जाता है। कबीरदासजीको उड़िया साहित्यमें जोलिया कबीर कहा गया है। कबीर 'जुलिया' थे और मेहेर 'भुलिया'। मालूम पड़ता है कि 'भुलिया' और 'जुलिया' में कोई सम्बन्ध है। भुलिया लोग सम्बलपुर और आस-पासके अञ्चलमें रहते हैं। लेकिन उनकी भाषा उड़िया अथवा सम्बलपुरी बोली भी नहीं है छत्तीसगढ़ी या बरिया भी नहीं। उन लोगोंकी भाषाका अध्ययन नहीं हुआ है। लेकिन उसका छत्तीसगढ़ी या बरियासे और उत्तर या पश्चिमकी भाषासे सम्बन्ध है। उस जातिकी स्त्रियोंका पहिनावा भी कुछ अलग है। स्वभावसे वे लोग बड़े सरल और धर्मपरायण होते हैं।

गंगाधरके पूर्वज सम्बलपुर शहरके निवासी थे। उनके प्रपितामह बैष्णव मेहेर बरपालीमें थे। उनके पांच लड़के थे इसलिए उनका परिवार पांच भाईया परिवार कहलाता था और उनका मकान गुडि मन्दिर या भागवत मण्डपके निकट था,इसलिए गुडितलिया भी कहलाता है। तल का अर्थ उड़ियामें 'नीचे' होता है। गुडि (मन्दिर) या भागवत मण्डप साधारण बैठकखानेके रूपमें व्यवहृत होता है।

वहाँ साधु-सन्यासी लोग आकर आश्रय भी लेते हैं। वहाँ साधारणतया धर्म चर्चाएँ होती हैं। ऐसे ही एक परिवारमें गंगाधर मेहेर का जन्म हुआ था।

गंगाधर मेहेरके पितामह सदाशिव मेहेर सबमें बड़े थे। वस्त्र बुनना उनका मुख्य व्यवसाय था। वैद्यक और ज्योतिष विद्याका भी उन्हें ज्ञान था। सदाशिवके दो पुत्र थे और उनमेंसे ज्येष्ठ चैतन्य मेहेर गंगाधरके पिता थे। इनकी माताका नाम सेवती था।

गंगाधरकी शिक्षा ग्राम्य पाठशालामें शुरू हुई थी। उनके पिताकी एक चाटशाली पाठशाला थी जिसमें उड़िया भागवत पाठ एवं कुछ काव्य ग्रन्थोंके छन्द पढ़ाए जाते थे। किन्तु गंगाधरके जन्मसे पूर्व ही वह पाठशाला टूट चुकी थी। इसलिए अपने मकानके निकट एक अन्य जातिकी पाठशालामें उन्होंने सिद्धिरस्तु किया। उन दिनों पहले सिद्धिरस्तु या 'सिद्धिरस्तु' लिखाकर अ, आ इत्यादि वर्णमाला सिखाई जाती थी। किन्तु वहाँ 'रास पञ्चाध्यायी' के तीन-चार अध्याय हुए ही थे कि वह पाठशाला भी टूट गई। यह देखकर उनके पिता उन्हें नाम रत्नगीता पढ़ाने लगे। नाम रत्नगीता श्रीकृष्णदासके तत्त्वसीय वैष्णव सम्प्रदायके अनुसार एक तत्त्वपरक और शिक्षा मूलक ग्रन्थ है। शुरूमें उनके साथ पाड़ेके पाँच-सात लड़के भी पढ़ते थे। कुछ ही समयमें लड़कोंकी संख्या पच्चीस-तीस हो गई। और अब वह उनके पिताकी एक पाठशाला ही गई। वहाँ गंगाधर जगन्नाथदासकी 'भागवत' भक्तचरण दासके 'मथुरा मंगल' आदिके छन्द अच्छी तरहसे गा सकते थे। इस समय तक गंगाधरकी उम्र दस वर्ष की हो गई थी। इसी उम्रमें उनकी शादी भी हो गई। शादीमें कुछ कर्ज भी हो गया। उनके पिता कपड़ा बुननेमें इतना ध्यानमग्न रहते थे इसलिए बिना कुछ लिए उन्हें घरसे अलग कर दिया गया। कुछ दिनों तक उन लोगोंको बहुत कष्टसे गुजर-बसर करना पड़ा। बहुत कहासुनीके बाद उन्हें पैतृक सम्पत्तिमेंसे कुछ हिस्सा मिला जिससे कष्टका कुछ निवारण हुआ। इन झंझटोंमें पाठशाला टूट गई और पढ़ाईका क्रम बन्द ही गया।

उन दिनों बरपालीमें एक स्कूल था। उसमें उनकी नाम लिखानेकी इच्छा होती थी किन्तु किसीसे कह नहीं सकते थे। उसका कारण यह था कि उन दिनोंके कानूनके अनुसार यदि कोई लड़का गैरहाजिर रहे तो उसके पिताको बरगढ़ जाकर कठिन शारीरिक दण्ड भोगना पड़ता था। एक बार बरगढ़के तहसीलदार बरपाली आए थे। पाड़ेके (मुहल्लेके) किसी दुश्मनने ईर्ष्यावश गंगाधरके पिताका नाम तहसीलदारके पास लिखा दिया। इससे गंगाधरजी प्रसन्न ही हुए, उनकी अभिलाषा रास्ता कुछ तो साफ हो गया। दूसरे दिन चपरासी उनको बुला ले गया और वे *नियमित रूपसे कुछ दिन* बाक्स स्कूलमें जाने लगे। धर्मपुरमें मन्दिरमें चौमासेको पुराण-पाठ होता था। उन दिनों बलरामदासके रामायणका पाठ होता था। मगर उसको सुननेकी इच्छासे वे कुछ दिन स्कूलसे अनुपस्थित रहे

किन्तु पिता द्वारा डाँटे जाने पर वे फिरसे जाने लगे। कभी कभी स्कूलके शिक्षक पाठ्य-पुस्तकोंके अलावा ईश्वरचन्द्र विद्यासागरका 'सीता वनवास' भी पढ़कर सुनाते थे। बालक गंगाधरको यह बड़ा अच्छा लगता था। इस तरह पाँचवा कक्षा तक उनकी शिक्षा गाँवमें हुई। जब परीक्षा देनेके लिए सम्बलपुर जानेका प्रश्न उठा तो उनके पिताने मत नहीं दी। क्योंकि निर्धन थे। महानदीमें बाढ़ की स्थिति नावसे ही पार करना पड़ता था। इसलिए उनके पिताको उन्हें भेजनेका साहस नहीं हुआ। इस प्रकार परीक्षा देनेसे वंचित होकर वे रो पड़े। फिर वे उसी कक्षामें पढ़ने लगे। करीब एक साल बाद शिक्षकने स्वयं ही छठी कक्षा भी प्रारम्भ कर दी जिसमें अन्य पाठ्य क्रमके साथ 'रघुवंश' भी पढ़ाया जाता था। किन्तु कुछ ही दिनोंके बाद शिक्षक-के छुट्टीपर चले जानेसे स्कूल पाँचवी कक्षा तक ही रह गया। छठी कक्षाके साथ-साथ गंगाधरकी पढ़ाई भी बन्द हो गई।

पढ़ाईके साथ-साथ वे घरपर कपड़ा बुननेके काममें पिताकी मदद भी करते थे। सारे विद्यार्थी जीवनमें कभी उनको एक अच्छा कपड़ा या कुर्ता पहननेको नहीं मिला।

पढ़ाई समाप्त होनेपर दिनभर वे घरमें काम किया करते थे लेकिन जब कभी थोड़ा बहुत समय मिलता तो उसे वे पढ़नेमें ही लगाते थे। माँगनेपर जो भी अच्छी पुस्तक उन्हें मिल जाती वे उसका अध्ययन करते थे। कभी-कभी तमस्सुक में कुछ पैसे भी मिल जाते थे जिसे वे किताब खरीदनेमें व्यय करते। धीरे-धीरे उन्होंने कपड़ा बुनने का काम अच्छी तरहसे सीख लिया और १९ सालकी अवस्थामें उनका विवाह हो गया। शादीके बाद उनके पिताने धीरे-धीरे परिवार-पोषण का भार भी उनपर छोड़ दिया तथा स्वयं बुनाईसे मुक्त हो साहूकारी और वैद्यकी करने लगे।

इस प्रकार उनका जीवन-क्रम चल रहा था कि बरपालीके स्कूलमें एक नए शिक्षक आए जिन्होंने गंगाधरको परीक्षा देनेके लिए प्रेरित किया। इसलिए फिर उन्होंने स्कूलमें अपना नाम लिखवा लिया तथा बीस सालकी उम्रमें सम्बलपुर जाकर इम्तहान दिया। चूँकि उनकी कवि मनोवृत्ति थी फलतः उन्हें सब विषयोंमें अच्छे अंक मिले पर गणितमें असफल रहे इसलिए मिडिल स्कूल सर्टिफिकेट न मिलकर देशी-पाठशाला पास सर्टिफिकेट ही मिला। इसी सार्टिफिकेटने उनके भावी जीवनकी गति निर्धारित की तथा इसीके बलपर भविष्यमें उन्हें नौकरी मिली।

गंगाधर अपने माता-पिताकी एक मात्र सन्तान थे इसलिए वे उनको नौकरीके लिए कहीं अन्यत्र नहीं जाने देना चाहते थे। जब बरपालीके जमींदार नृपराजसिंहको उनकी योग्यताका परिचय मिला तो उन्होंने वहीं उन्हें अपनी जमींदारीमें एक अमीन की नौकरी दे दी। उनकी तनख्वाह मात्र रुपए निर्धारित की गई, जो तत्कालीन अनुपातसे समझी जाती थी। परन्तु कुछ दिन काम करनेके बाद यह बन्द हो गई। वे दुकान

बुनकर होनेके कारण अपने पेशेसे ही गुजारा करने लगे लेकिन न्याय पथसे विचलित नहीं हुए। एक बार कनबाड़ नामक एक ग्राममें अनाधिकार प्रभुत्व जमानेके कारण बरपालीके जमींदार और मुख्तार के विरुद्ध एक मुकदमा दायर हुआ। मुख्तारके बाध्य करनेपर भी गंगाधरने साक्षी देनेके लिए साफ इनकार कर दिया। उनकी बात न मानकर मुख्तारने साक्षी करवा दी परन्तु उनकी सचाईकी गवाहीसे सबको जुर्माना हुआ। अपीलमें जमींदारको तो रिहाई मिली लेकिन बाकी सबका जुर्माना कायम रहा। इसपर जमींदार तो कुछ क्रुद्ध हुए किन्तु मुख्तार बिगड़े नहीं उनका भाव पूर्ववत् रहा। फिर जमींदारी में बन्दोबस्तका काम शुरू हुआ और मुख्तारने उनको जमीनका कार्य करनेके लिए बाध्य किया। उनकी सचाई देखकर बन्दोबस्त के बाद जमींदारने उनको खास मुहर्रिरके पदपर नियुक्त किया और धीरे धीरे खमार, बाजार आदि अनेक हिसाबोंका कार्य भार उन्हें सौंपा। उनकी तनखाह (७ से ८) ८ से १०) एवं १० से १५) तक क्रमशः बढ़ी। सन् १८९९ में बरपाली के पुलीसियम मुहर्रिरकी मृत्यु हो गई। जमींदारने गंगाधरजीके नामकी सिफारिश कर उस जगह उन्हें नियुक्त करवा दिया। क्रमशः २ ) से लेकर १५) तक वेतन वृद्धि हुई। इस नौकरीमें बरपालीमें करीब तीन साल रहे फिर तबादला होनेपर उन्हें सम्बलपुर बिजेपुर और पद्मपुर भी जाना पड़ा। सन् १९१७ में पेन्शन लेकर कुछ दिन पद्मपुरमें ही रहे। पद्मपुर(बुढ़ा सम्बर)के जमींदारने अपनी राजधानीके नजदीक डेंगापदर नामक एक गाँव उन्हें जागीरके रूपमें दिया था और उनकी स्मृति रखनेके लिए एक नव स्थापित गाँवका नाम गंगाधरपुर रखा था। गंगाधरजी पद्मपुरमें रहते समय जमींदारी कचहरीमें कौंसिलरका काम भी करते थे। किन्तु वहाँ रहना उनके मनको न भाता था वे अपनी जन्म-भूमि बरपाली लौट जाना चाहते थे। बरपालीके परवर्ती जमींदारके अनुरोधसे वे बरपाली लौट आए और वहीं खास-मुहर्रिर नियुक्त हो गए। लेकिन अन्याय अत्याचार और घूसखोरीसे कुछ क्षुब्ध होकर उन्होंने नौकरी छोड़ दी। वे विद्रोही हो उठे। आत्म-मर्यादा उनकी दृष्टिमें बहुत बड़ी चीज थी। उन दिनोंके बामण्डाके साहित्य रसिक गुणग्राही राजा सच्चिदानन्द त्रिभुवन देवने प्रचुर धन और भूमि देनेका आश्वासन देकर उन्हें बामण्डामें रहनेके लिए निमन्त्रित किया। किन्तु उन्होंने अस्वीकार कर दिया। अब वे राजसेवाके अभिलाषी नहीं रह गए थे। भला अंग्रेजोंसे बड़ा राजा कौन था? जब उस राजाकी सेवामें वैराग्य पैदा हो उठा था तब दूसरे राजा की सेवा के लिए इच्छा क्यों करते? इन दिनों उनका मन बहुत अशान्त था। आदर्शवादी तो वे थे ही। अपनी भुलिया जाति की कुछ बुरी प्रथाओंको दूर करनेके लिए उन्होंने एक महासभाका संगठन किया और उसमें सुधारके कई प्रस्ताव पास कराए।

गंगाधरजीकी प्रथम पत्नीसे दो लड़के और लड़कियाँ हुईं। बड़े लड़केकी अल्पायुमें ही मृत्यु हो गई। फिर सन् १९१७ में पत्नी भी उन्हें छोड़कर चल बसी।

करीब एक साल बाद उनका दूसरा विवाह हुआ। वे अपने दूसरे लड़के भगवान मेहेरके लिए विशेष चिन्तित रहते थे क्योंकि वे उसे न तो उच्च शिक्षा ही दे सके और न कोई जीवन-निर्वाहकी व्यवस्था ही कर सके थे। वे उसे बहुत प्यार करते थे और हमेशा अपने पास ही रखते थे। आजकल उनके एक पौत्र श्री विनोदचन्द्र मेहेर, बी० ए० इधर किसी अच्छी नौकरीपर हैं।

गंगाधरजीका जन्म एक धार्मिक परिवारमें हुआ था। बचपनमें ही उनकी पढ़ाई शुरू हुई थी रासपञ्चाध्यायी भागवत तथा बारहमास गीतासे। रासपञ्चाध्यायी भागवतका ही एक अंश है जिसमें गोपियोंकी भक्तिका एक श्रेष्ठ निदर्शन है। 'बारहमास गीता' श्रीलक्ष्मणदासकी लिखी हुई है और उसमें श्रीकृष्णकी बाल-लीला योगतत्त्व और कुछ उपदेशात्मक कथाएँ वर्णित हैं। उनकी शिक्षामें प्राचीनता और नवीनताका सम्मिश्रण था। उनकी शिक्षाका प्रारम्भ प्राचीन पद्धतिकी पाठशालामें हुआ तदनन्तर वे भर्ती हुए आधुनिक पद्धतिके स्कूलमें। सन् १८८२ में स्कूल छोड़नेके बाद प्राचीन रीति काव्य 'लावण्यवती' 'सुभद्रा परिणय' 'रसिकहारावली' 'वैदेहीश विलास' 'रस कल्लोल' ने गंगाधरके बालकवि हृदयको अत्यन्त आलोड़ित किया। उनके कवि-जीवनमें इस शिक्षाका अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है। इस प्रकार वे नूतन युगके राधानाथके ऐतिहासिक कालमें जीते हुए सन्धिकालके कवि भी कहे जा सकते हैं। उन्होंने एक पग आधुनिक युगमें रखा लेकिन प्राचीन युगसे पूर्णतया विलग न हुए। उनकी प्रारम्भिक कविताओंमें रीतिकालकी छाप स्पष्ट है जिसका होना स्वाभाविक भी है। उनकी शिक्षाके अनुसार उनके सामने दीनकृष्ण उपेन्द्र भञ्ज आदर्श थे। उनकी रीतिका अनुकरण कर उन्होंने 'रस रत्नाकर' लिखा। यह काव्य उषा अनिरुद्ध-परक है। किन्तु एक बात ध्यान देने योग्य है कि रीतिकाव्यके अनुसरणपर लिखित होने पर भी 'रस रत्नाकर' की भाषामें क्लिष्टता नहीं है भाषा सरल और मधुर है। जैसे —

रघुनाथ इन्दीवर नैन मनोहर।
रमा सुता हर जीवजीव-सुधाकर ॥
रतिपति जित छवि श्यामल सुन्दर।
रघुवीर शिरो वेनि भुजे चाप शर ॥
रक्षकुल संहारणे तव अवतार।
रसिक विनोदनकु करि लीलावर ॥
रस लभि यहुँ कवि रसकी विस्तार।

इस कविताको ह्रस्व-दीर्घ नियमसे पढ़ना चाहिए। कविने इसको प्रकाशित कर एक प्रति राधानाथ रायके पास भेजी। वे इसे पढ़कर बहुत खुश हुए और उनकी प्रतिभा देखकर उन्हें बहुत प्रोत्साहन दिया।

अब कवि गंगाधर द्वारा राधानाथ राय द्वारा प्रदर्शित मार्गमें चलने लगे। उन्होंने रीतिमार्ग और संस्कृत छन्दोंको छोड़कर सरल ओड़िया छन्द अपनाए। उन्होंने प्रारम्भ विक्रमोर्वशीको बंगला भी में बदल दिया और छोटी-सी अमरचरितिका छोड़कर फिरसे आत्मसात्य किया। यह और भी हृदयग्राही हुआ। अतः यह प्रगट है कि गंगाधरने भाषाकी शैली बदल दी उसे और अधिक सरस बना दिया तथा उसमें नूतन भावोंका समावेश किया। उनपर राधानाथ रायके काव्योंका काफी प्रभाव पड़ा। उनका प्रथम काव्य है इन्दुमती। इन्दुमती पर राधानाथकी उषा की छाप स्पष्ट दिखाई देती है। उषा में वसन्तके उषाके साथ कठोर दौड़का परिणाम उत्तीर्ण होनेके बाद विवाह-वेदीमें पाणिग्रहण होते ही दोनोंकी मृत्यु होती है। सम्भोग शृंगारस बदल और विप्रलम्भ आता है। लेकिन उषा और वसन्तकी दौड़ भारतीय रुचिके विरुद्ध है यह Atlantas race पर आधारित है। गंगाधरको इसकी रस योजना तो अच्छी लगी लेकिन कथावस्तु शायद नहीं जँची। इसलिए शिल्पी गंगाधरने इन्दुमतीकी कथा चुनी। यह कथावस्तु कालिदासके रघुवंश से ली गई है; परन्तु यह अनुवाद नहीं है। कवि आत्मस्तव में कहते हैं —

सशरीर प्राण ये करे प्रदान
तांकु वर्णिवार भाषा
मिळे कीपारावि न मिळे त वाणि
ताहिं कर्याहुँ मोर आशा ?
तथापि न कहि हुए नाहिं रहि
मनकु या दिये मत
तेहिपाई दुइ चारि कथा कहि
कृतार्थ हेलि केवल

[ जिस सर्व शक्तिमानने मानवीय प्राणीको प्रदान किया है उसकी वन्दना किन भाषाओं की जाए! यह वाक्य सरस्वती भी न जानती होगी—यहाँ मेरी क्या गणना? फिर भी इस विषयमें अपनी-अपनी रुचिके अनुरूप कहे बिना रहा भी तो नहीं जाता! इसलिए मैं दो-चार बात कहकर कृतार्थ ही हुआ हूँ। ]

इन्दुमती काव्य शुरू होता है विदर्भ नगरका मनोहर वर्णनसे। स्वयम्वरसभामें प्रवेश इन्दुमतीका प्रवेश राजाओंकी अवस्था प्रभृतिका वर्णन अपने ढंगसे किया गया है।

गंगाधरने राजाओंकी शृंगार चेष्टाओंका विशद वर्णन छोड़ दिया है और परिणयस्थ राजाओंकी अवस्थाका वर्णन करते हुए नई नई उपमाओंका संयोजन किया

उन्होंने 'कीचक वध' की रचना की। इसमें पाप-पुण्य धर्म-अधर्म का द्वन्द्व है तथा अन्तमें धर्मकी अधर्मपर और पुण्यकी पापपर विजय दिखाई गई है।

इस ग्रन्थमें शृंगार, रौद्र वीर, भयानक हास्य आदि रसोंका समावेश किया गया है। इसमें बसन्त वर्णन संध्याका वर्णन तथा सुन्दरियोंका मात्रा वर्णन आदि अत्यन्त मनोरम हुआ है। सन् १९०३ ई में 'कीचक वध' की रचना की गई थी। इसके बाद बहुत दिनों तक वे चुप्पी लगा गए। 'कीचक वध' के मुखबन्धमें राधानाथ लिखते हैं — गंगाधरका दुर्भाग्य कि वे उड़ीसामें पैदा हुए हैं। अनन्त सौन्दर्यों वासिनी प्रकृति देवी और प्रकृति देवीका यह पुरोहित जो बाल्यकालमें व्यास और वाल्मीकिका चिर सहचर था। उदरपूर्तिकी कठिन समस्याका समाधान इनके जीवनका प्रधान व्यवसाय बन गया था।" इससे मालूम होता है कि दारिद्र्य उनकी प्रतिभा विकासकी एक प्रधान रुकावट थी। सन् १९०८ ई में राधानाथकी मृत्यु हुई। तब तक उन्होंने कुछ नहीं किया था। ई सन् १९०९ की राधानाथकी शोक-सभामें श्री ब्रजमोहन पण्डा उपस्थित थे और वे उस परिवेशसे अभिभूत हो गए। उन्होंने गंगाधरके पास चिट्ठी लिखनेका निश्चय किया और उनके साथ सम्पर्क स्थापित किया। यह गंगाधरके कवि जीवनमें एक महत्वपूर्ण घटना है। दारिद्र्य जनित पारिवारिक अशान्ति और पृष्ठपोषकताके एकान्त अभावसे स्तब्ध और नीरव गंगाधरको उन्होंने मुखर किया। उनकी निश्चल लेखनी चञ्चल हुई उनकी समस्त कृतियोंके प्रकाशनका भार उन्होंने अपने ऊपर ले लिया। इसका फल हुआ 'अयोध्या दृश्य'।

अयोध्या दृश्य में तीन सर्ग या दृश्य हैं —

(१) रामचन्द्रका अभिषेक प्रस्ताव और वनवास।

(२) पुत्र विरहमें कौशल्याकी अवस्था और

(३) वनवाससे प्रत्यावर्तनके साथ भरत मिलन और राज्याभिषेक।

इसके सब दृश्य करुण रसपूर्ण हैं। द्वितीय दृश्यमें पुत्र-विरहित मातृ-हृदयका एक अच्छा वात्सल्य रसपूर्ण चित्र दिया गया है।

इसमें गंगाधरके अपने हृदयके भाव मर्माहित हुए हैं। दारिद्र्यके कारण उन्हें दैहिक सुख नहीं मिला और साहित्य-सेवाके अभावसे वे मानसिक सुख भी नहीं प्राप्त कर सके। ऐसी परिस्थितिमें वे ऊब गए। वे साहित्य-सेवा छोड़ देना चाहते थे किन्तु ब्रजमोहन पण्डाके आग्रहके कारण छोड़ नहीं सके। इसलिए अयोध्या दृश्य'के बाद 'पद्मिनी' काव्यमें हाथ लगाया। पत्रावली से मालूम होता है कि ब्रजमोहन पण्डा ने उनके पास राजस्थानका इतिहास भेजा था।

इस बार पुराण या संस्कृत-साहित्य छोड़कर इतिहासके कथावस्तुकी ओर उनकी दृष्टि गई किन्तु सच कहा जाए तो 'कीचक वध' और 'पद्मिनी' काव्यमें शिल्पगत अन्तर अधिक नहीं है यद्यपि कथागत अन्तर काफी है। निश्चय ही

'कीचक वध' प्रतिभाकी विकसित अवस्था की देन है और 'पद्मिनी' निष्क्रिय-निष्पन्न अवस्था की।

पद्मिनी काव्यमें दैन्य अभिमान और विवशताकी ओर कुछ संकेत है।

'कीचक-वध' का कीचक यहाँ अलाउद्दीन है, द्रौपदी है पद्मिनी और पाण्डव है भीम। इसमें भी धर्म और अधर्मका द्वन्द्व है। कीचककी अनेकों चेष्टाओं पर भी पतिव्रता और धर्मपरायणा पद्मिनी अपने प्रणपर स्थिर रहती है। काव्य अपूर्ण है, किन्तु परिणति स्पष्ट है।

अलाउद्दीनके बारेमें लेखनी और मनको उचित स्पष्ट प्रयुक्त हुई है। उनके परवर्ती काव्योंमें इस शैलीका और अधिक विकास हुआ है। गंगाधरके राजद्रोही मनने एक अच्छा चित्र उपस्थित किया है। हम देखते हैं कि उनकी प्रतिभा धीरे-धीरे उद्भासित हो रही थी। वे कहते हैं— "मलेकर पारति के प्रतिभा शक्ति अल्पता न पारे मइ बलइले मति।" इसलिए 'पद्मिनी' की सृष्टिमें उनका मन नहीं भरा और उन्होंने उसे अधूरा छोड़ दिया। उन्होंने और बड़ी सृष्टिकी कल्पना की और उनकी दृष्टि कालिदासकी ओर गई। कालिदासकी श्रेष्ठ कृति 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' है, उन्होंने उसे हाथमें लिया। एक प्रतिभाशाली व्यक्ति ही कालिदासकी कीर्ति पर हाथ रखनेका साहस कर सकता है। यह सिर्फ अनुवाद नहीं है।

कालिदासके सम्पूर्ण काव्य-सौन्दर्यका समावेश इसमें नहीं किया गया है। उन्होंने और भी कहा है कि नाटक में नायक-नायिकाओंके हृदयकी प्रशस्त चिन्ताएँ विस्तृत रूपसे चित्रित नहीं हो पातीं, इसीको दृष्टिमें रखकर उसके उड़िया काव्य रूपमें लेखककी स्वतन्त्रता प्रयुक्त हुई है, अर्थात् कविके मतसे नाटकके कारण कालिदास जिन चित्रोंका विस्तृत विकास नहीं कर सके, उन्होंने काव्य होनेके कारण उसका वृहद् विस्तार किया है। वह क्या है? वह है 'प्रणय'। गंगाधरने अपने काव्यका नाम रखा है 'प्रणय वल्लरी' और सर्गोंका नाम रखा है— 'प्रणय अंकुर', 'प्रणय पल्लव' 'प्रणय प्रसून' 'प्रणय सौरभ' 'पुष्पे कीट' 'प्रणय फलें' 'प्रणय छाया'। शकुन्तला नाटकके अन्य अंशोंकी अपेक्षा प्रणयका अधिक विस्तार किया गया है। इसमें कवि मध्ययुगीय परम्पराके अनुयायी हो गए हैं। मन विवेक की उक्ति-प्रत्युक्ति भी है। मध्य स्वप्नका भी प्रयोग किया गया है किन्तु इन सबमें वे अत्यन्त संयत हैं।

द्वितीय सर्गमें नवीन प्रणयांकुर राजाके मन और विवेकका द्वन्द्व और शकुन्तलाकी मानसिक अवस्थाका विश्लेषण किया गया है जो तृतीय सर्गमें 'प्रणय परिवेश' की सृष्टि करनेमें सहायक होता है। इसमें राजा शकुन्तला और सखियोंका मिलन आलाप उक्तोक्ति आदि अत्यन्त हृदयग्राही हुए हैं।

जिसमें यथावसर अपने कौशल से उक्तियोंको भी इसमें दे आए हैं। दुष्यन्त राक्षसोंका आक्रमण दूर करनेके लिए स्वर्गमें गए थे। इस आक्रमणका कारण था कि देव-कन्याओंने राक्षस कन्याका अपमान किया था। एक दिन अलकापुरीके समुद्र-तट पर नीलाचलके नीचे शान्ति श्रद्धा दया क्षमा भक्ति आदि देवकन्याएँ घूमती थीं राक्षसराज कन्या हिंसा वहाँ आई और उनमें झगड़ा हुआ। यह भी एक सुन्दर चित्र है।

दुष्यन्त और शकुन्तलाका पुनर्मिलनका दृश्य भी बड़ा चमत्कारी और नाटकीय हुआ है। इसमें प्रकृति-वर्णन भी अपने ढंगका है।

प्रणय वल्लरी में प्रणय या सम्भोग शृंगारका चित्र दिया गया है इसके बाद कवि की दृष्टि गई विप्रलम्भ शृंगार या करुण रसकी ओर। 'उत्तरराम चरित' में भवभूतिने कहा है —

एको रसः करुण एव निमित्तभेदात्,
भिन्नः पृथक् पृथगिवाश्रयते विवर्तान् ।

इस रसके उत्कृष्टतम आलम्बन हैं निर्वासनके बाद राम और सीता। इसलिए कविका ध्यान उनकी ओर गया और 'तपस्विनी' की रचना की। 'तपस्विनी' सीता ही है। ऐसा लगता है कि इस नामकरणमें उनपर कालिदासका प्रभाव पड़ा था। कालिदासने कहा है —

नृपस्य वर्णाश्रम पालनम् यत् स एव धर्मो मनुना प्रणीतः ।
निर्वासिताप्येवमतस्त्वयाहं तपस्विसामान्यमवेक्षणीया ॥

नरपतिका वर्णाश्रम धर्म पालन ही मनु प्रणीत धर्म है। इसलिए निर्वासित होनेपर मुझे अन्य तपस्वियोंके समान देखना चाहिए। किन्तु कालिदासकी अपेक्षा 'तपस्विनी' में भवभूतिका अधिक प्रभाव प्रतीत होता है। भवभूति सीताके सम्बन्धमें कहते हैं—

परिपाण्डु दुर्बल कपोल सुन्दरम्
दधती विलोल कबरीक माननम् ।
करुणस्य मूर्तिरथवा शरीरिणी
विरहव्यथेव वनमेति जानकी ।

पाण्डुर और दुर्बल कपोलसे सुन्दर आननपर विलोल कबरी पड़ी थी। इस रूपमें जानकी करुण रसकी मूर्ति या शरीरधारी-विरह व्यथा-सी वनमें आती है। 'तपस्विनी' काव्य यहींसे शुरू होता है। लक्ष्मण द्वारा सीताका विसर्जन इत्यादि आदि पूर्व अंश छोड़ दिया गया है। केवल जानकी ही नहीं रामका भी करुण रस पुट पाकके समान गाम्भीर्यके कारण अप्रकटित है और घनीभूत व्यथा अन्तर्गूढ़ है। जानकीके इस करुण रसका रूप देना कवि का उद्देश्य है। यह करुण रस और सघन हुआ गया है। राम और सीता दोनोंके मानसिक द्वन्द्व प्रसंगोंके द्वारा पति और राजा रामके मनमें यथार्थ और आदर्शके संघर्षमें आदर्शकी विजय हुई है। वे कहते हैं —

ग्रामसे राज्य राज्यसे देश देशसे विश्व-बोध मानव जीवनमें उत्पन्न होता है। मातृभूमि और मातृभाषाके प्रति जिसमें ममता पैदा नहीं हुई है उसे यदि ज्ञानियोंमें गिना जाए तो अज्ञानी कहाँ रहेंगे ? उनका देश प्रेम इस प्रकार का था।

सामाजिक अत्याचारोंको देखकर भी उनका हृदय रो उठता था। ब्रिटिश शासन कालमें शासकोंको धर्मावतार कहा जाता था। उनको लक्ष्य कर वे कहते हैं —

मन धार व्यस्त सदा पर स्वत्वहरणे
धन धार विदलित धनिका चरणे।
जीवन था त्रस्त-त्रस्त लोकातुर भार,
तातु मध्य बोलि वाञ्छि धर्म अवतार।

*इन पंक्तियोंमें शासकोंका जो चित्र दिया गया है वह आज भी सत्य है।* इसी सुरमें उन्होंने भारती भावना गाई है। इसमें जीवेन्द्रकी स्तुति है किन्तु श्लिष्ट अर्थमें पराधीन भारतकी अंग्रेजोंके प्रति उक्ति है।

वे सुधारक मनोवृत्तिके थे तथा पञ्चायत शासनके पक्षपाती। इसी मनोवृत्तिको लेकर उन्होंने कृषक संगीत लिखा था। इसकी कल्पना एक अभूतपूर्व कल्पना है। वर्जिल की जार्जिक्स कविताओंमें इस प्रकारकी कल्पना पाई जाती है। कृषक संगीतमें अन्न की महिमा कृषिका गौरव कृषककी आत्मकथा भूमि विभाग और विभिन्न शस्योंकी कृषि वर्णित हैं। इसमें प्रयुक्त छन्द सम्बलपुर अञ्चलमें प्रचलित हुलिया गीत या किसान गीत से लिया गया है। इसमें सहकारी भावना और विश्व कल्याण भावनाके साथ-साथ कवित्व भी है। अन्न की महिमाका बखान करते हुए वे कहते हैं —

अन्न खाई तत्तिले जीवन करे हंस
अन्न खाले कोकिल गान करि ध्वंस।
अन्न खाई जेतरे खेलइ कल्याण,
यहि देश आनन्द आमोद ताहि रे
अति अन्न हे!!

कृषिका गौरव' व सभ्यताके विकासमें कृषि की देन का संक्षिप्त विवरण दिया गया है और कहा गया है —

कृषि तो वेदरे कृषि तो पुराण।
कृषि बिना रहि न पारइ पराण।
कृषि जेनि नृपति कृषि जेनि लक्ष्य
कृषि बले आयु श्री सम्पद सकल
हुए लभ्य हे!!

कृषक की आत्मकथा में एक आदर्श कृषक का जीवन दिया गया है। कृषक कहता है—

> काम मोर खेतरे खेतरे विश्राम  
> विश्रामिले एकान्ते गाये हरिनाम।  
> गान मोर उठिबे खेत पक्षी गाने  
> मिशाई मिशाले मो गान शुणन्ते  
> एक ध्यान हे।।"  
> मोहो गान धरिले उठे ताङ्क गान  
> मधुमरी उठान्ति ए धाहार तान  
> डाले डाले विहरि खेलि बुलि मोते,  
> ईश्वरङ्क विचित्र महिमा स्मरान्ति  
> मोर हृदय रे।।

इस प्रकार गंगाधर अपनी कविताओंकी अमूल्य थाती सौंपकर सन् १९१४ में चैत्र अमावस्याके दिन परलोक सिधारे। वे पूर्णिमाके दिन इस लोकमें आए थे और अमावस्याके दिन यहाँसे सदाके लिए चले गए।

• • •

## १, ग्राममे प्रभात

चतुर्थ सर्ग

झंपलें सहसा उषा विकच-राजिवमुखा
जानकी-वसन-सुधा-हृदये बहि,
करपल्लवे मोहार मुक्ता धरि उपहार
स्तोक बास-बाहार प्रांगणे रहि,
कलकण्ठ-कण्ठे कहिला,
“परसन विभ सती, राति पाहिला।” ॥१॥

अरुण कषाय वास, कुसुम कान्ति विकाश,
प्रशान्त रूप, चिरवास विभान्ति मने,
केहें योगेश्वरी भासि मधुर भावे आश्वासि
आकुलन्ति पुष्पराशि-उपवनने,
देवा पाई नव जीवन
स्वर्गु कि मोल्हाइलन्ति मर्त्यभुवन ॥२॥

समीर संगीत गाए, भ्रमर वीणा बजाए
सुरभि भसमे धाए उषा निदेशे,
कुम्भदुमा होइ भाट आरम्भिला स्तव पाठ
कलिंग सहसा पाठ मगध देने,
ललित मधुरे कहिला,
“उठ सती राज्य राणि, राति पाहिला।” ॥३॥

## १ आश्रममें प्रभात

### चतुर्थ सर्ग

प्रस्फुटित कमलके समान नयनवाली मंगलमयी उषा जानकीके दर्शनकी अभिलाषा लेकर आई और करमें शबनम रूपी मोतियोंकी माला लेकर सीताके प्रांगणमें खड़ी होकर मधुर वाणीसे बोली—"हे देवि! भोर हो गया है उठो दर्शन दो।" ॥१॥

सूर्यकी अरुण किरणोंके साथ गेरुआ वस्त्र पहनकर उषा आई है, मानो सुन्दर गम्भीर रूप धारणकर कोई योगेश्वरी ही सीताका दुख-दर्द दूर करनेके लिए स्वर्गसे अवतरित हुई है। वह आश्वासन देती हुई नवजीवन प्रदान करनेके लिए सीताको बुलाती है—॥२॥

उषाका आदेश पाकर समीर गीत गाने लगा भ्रमर वीणा बजाने लगे, सुरभि नाचने लगी। महोत्सा भाटका रूप धारणकर स्तवन पाठ करने लगा। श्रेष्ठ भाटके रूपमें कलिंग (श्यामा) आया और ललित कण्ठसे बोला— हे राजरानी! रात बीत गई, उठो। ॥३॥

मुनि-मुखे वेद-स्वन पूत कला श्यामवन
उठिला भेदि गगन उच्च ओंकार
वैकुण्ठे वेद सुपति समस्त श्रुतिकि गति
विहिला कि सरस्वती वीणा झंकार,
वेळुवेळ वन उज्ज्वळ,
मन बळे येन्हे बढ़ि आसिला बळ ॥४॥

एकाळे ब्रह्मचारिणी अनुकम्पा तपस्विनी
आसि जनकनन्दिनी पाशे गम्भीरे
बोइले, उठ वैदेहि, उषा सुकुमारदेही
आसिछि वर्षन वेद तोय शिशिरे,
तमसा रहिछि अनाईं
कोळ करि वरे सुख लभिबा पाईं ॥५॥

पद्मिनी-हृद-शिशिर बिन्दुरे यथा रविकर
प्रतिबिम्ब परि, वीर राम मूरति
शोकजर्जरित चित्त फळके करि चित्रित
हेल आसनु उत्थित जानकी सती,
नमि अनुकम्पा पदरे
वन्दिले अपार पद सविनयरे ॥६॥

बोइले ताकु प्रशंसि, "तुम्भे तिमिर विध्वंसि
रवि-आगमन-शंसि तुम संसारे,
तुम्भ कोमळ चरण करे ज्योति आहरण
ताँहु पारुछि जनम शुभ आगारे,
शुभ सउरभ रसिके,
शुभ सम्भाविनी तुम रघुवंशिके। ॥७॥

मुनिके मुखसे निःसृत वेद-मन्त्रकी मधुर ध्वनिसे सघन श्याम कानन गूँज उठा। ओंकारकी ध्वनि आकाशको भेदती हुई अन्तरिक्षकी ओर अग्रसर हो वैकुण्ठके निवासियोंको आनन्दित कर पातालकी ओर अग्रसर हुई मानो वह सरस्वतीकी वीणाकी झंकार ही हो। मन्त्रके प्रभावसे जिस प्रकार तेज प्रकाशित होता है उसी प्रकार सूर्यके तेजसे वन प्रकाशमान हुआ। ॥४॥

इसी समय तपस्विनी अनुकम्पाने जनक-नन्दिनी जानकीके पास आकर कहा—"हे वैदेही! सुकुमारी उषा तुम्हारे द्वारपर खड़ी है उठो दर्शन दो। तुमको भी गोदमें लेकर सतोष पानेके लिए रास्ता देख रही है।" ॥५॥

कमलपर पड़ी हुई शबनमकी बूँदों पर जैसे प्रखर किरणें प्रतिबिम्बित होती हैं उसी प्रकार वीर रामचन्द्रकी मूर्तिको शोकाकुल हृदय रूपी पटपर चित्रित कर सती जानकी आसनसे उठी। अनुकम्पाको प्रणाम करके विनयके साथ उषाकी चरण-वन्दना की ॥६॥

सीताने उषाकी प्रशंसा करते हुए कहा—' तुम अन्धकारको दूर करने वाली हो। तुम रविके आगमनका कारण हो। तुम्हारे जिन स्निग्ध चरणोंका अनुसरण करती हुई ज्योति आती है उन्हीं चरणोंकी दृढ़ आशा कर मैं तुम्हारी शरण आती हूँ। हे शुभ्र-सौरभ रसिके! तुम रघुवंशकी मंगलकारिणी बनो। ॥७॥

